पद्मावती—दिष्ट्या धरति । 'मोहं गत' इति श्रुत्वा शून्यमिव मे हृदयम् ।

यौगन्धरायणः—ततस्ततः ? ।

ब्रह्मचारी—ततः स राजा महीतलपरिसर्पणापांसुपाटलशरीरः सहसोत्थाय—'हा वासवदत्ते ! हाऽवन्तिराजपुत्रि ! हा प्रिये ! हा प्रियशिष्ये !' इति किमपि-किमपि बहु प्रलपितवान् । किं बहुना-

नैवेदानीं तादृशाश्चक्रवाका
नैवाप्यन्ये स्त्रीविशेषैर्वियुक्ताः ।
धन्या सा स्त्री यां तथा वेत्ति भर्ता
भर्तृस्नेहात्सा हि दग्धाऽप्यदग्धा ॥ १३ ॥

यौगन्धरायणः—अथ भोः ! तं तु पर्यवस्थापयितुं न कश्चिद्यत्नवानमात्यः ? ।

ब्रह्मचारी—अस्ति रुमण्वान्नामाऽमात्यो दृढं प्रयत्नवांस्तत्र-

---

वासव०—मेरा अहोभाग्य ! । राजा जीते तो हैं । 'मूर्छित हो गए' यह सुनकर तो मेरा हृदय अमङ्गल की आशङ्का से सूना सा हो गया था ।

यौग०—( ब्रह्मचारी से ) तब फिर क्या हुआ ? ।

ब्रह्मचारी—तब राजा भूमि में लोटने से मिट्टी से लत-पत हो अचानक उठकर–हा ! वासवदत्ते ! हा अवन्तिराजपुत्रि ! इत्यादि नाना प्रकार से विलाप करने लगा । ज्यादा क्या कहूँ । संक्षेप यही है कि—

उस राजा की वियोगावस्था अनुपम है । क्योंकि—विरहियों में प्रसिद्ध चक्रवाक तो उसके सामने कुछ नहीं है। और इसके सिवाय और कोई ऐसे प्रियजनों से वियुक्त वियोगियों को मैं नहीं जानता जिनकी उपमा दी जा सके । इसलिए उस राजा का विरह अवर्णनीय ही है । वाह ! वह स्त्री ( वासवदत्ता ) धन्य है, जिसके लिए उसका पति इस तरह व्याकुल हो रहा है । जिस पर पति का ऐसा स्नेह हो वह मरकर भी जीती है यह समझना चाहिए ॥ १३ ॥

यौग०—क्यों जी ! क्या उस राजा को कोई मन्त्री समझाता नहीं है, जो इस तरह वह विक्षिप्त-सा हो रहा है ? ।

ब्रह्मचारी—हाँ, राजा का रुमण्वान् नामक मन्त्री उसको बहुत

भवन्तं पर्यवस्थापयितुम् । स हि—

अनाहारे तुल्यः सततरुदितक्षामवदनः
शरीरेऽसंस्कारं नृपतिसमदुःखं परिवहन् ।
दिवा वा रात्रौ वा परिचरति यत्नैर्नरपतिं
नृपः प्राणान्सद्यस्त्यजति यदि तस्याप्युपरमः ॥ १४ ॥

वासवदत्ता—(स्वगतम्-) दिष्ट्या सुनिक्षिप्त इदानीमार्यपुत्रः ।

यौगन्धरायणः – (आत्मगतम्–) अहो महद्भारमुद्वहति रुमण्वान् । कुतः—

सविश्रमो ह्ययं भारः, प्रसक्तस्तस्य तु श्रमः ।
तस्मिन् सर्वमधीनं हि यत्राऽधीनो नराधिपः ॥१५॥

( प्रकाशम्-) अथ भोः ! पर्यवस्थापित इदानीं स राजा ? ।

ब्रह्मचारी—तदिदानीं न जाने । 'इह तया सह हसितम्' 'इह

---

धीरज देता है और वह रुमण्वान् राजा के दुःख से बहुत दुःखी है ।

वह राजा के भोजन न करने पर स्वयं भी भोजन नहीं करता है । जब राजा रोता है तो वह भी राजा की दशा देखकर रोने लगता है । रोते-रोते रुमण्वान् का मुँह भी सूख गया है । राजा के दुःख से दुःखी वह रुमण्वान् अपने शरीर पर भी कुछ ध्यान नहीं देता है । और वह रात दिन बड़ी सावधानी से राजा की सेवा किया करता है । यदि रुमण्वान् न होता तो अब तक राजा कभी का देह छोड़ देता । केवल रुमण्वान् ही उसको धीरज देकर सम्हालता रहता है ।

वासव०—( मन ही मन ) बड़े सौभाग्य की बात है कि—आर्यपुत्र अच्छे रक्षक ( रुमण्वान् ) की निगरानी में हैं ।

यौग०—( मन ही मन ) ओह ! बेचारे रुमण्वान् पर बहुत भार आ पड़ा है । क्योंकि—

मेरा बोझा तो वासवदत्ता को पद्मावती के पास छोड़ने से कुछ हलका सा हो गया है । पर रुमण्वान् का भार ( राजा की रक्षा करना ) तो अभी तक वैसा ही बना है । ( प्रकट में ) क्यों भाई ! धीरे-धीरे अब तो राजा का चित्त कुछ सावधान ( ठिकाने ) हुआ होगा ?

ब्रह्मचारी–इसकी तो मुझे कुछ भी खबर नहीं है ?–क्योंकि–'यहाँ वासव-

तया सह कथितम्', इह तया सह पर्युषितम्' 'इह तया सह कुपितम्' 'इह तया सह शयितम्'-इत्येवं तं विलपन्तं राजानममात्यैर्महता यत्नेन तस्माद् ग्रामाद् गृहीत्वाऽपक्रान्तम् ।

ततो निष्क्रान्ते राजनि प्रोषितनक्षत्रचन्द्रमिव नभोऽरमणीयः संवृत्तः स ग्रामः । ततोऽहमपि निर्गतोऽस्मि ।

तापसी—स खलु गुणवान्नाम राजा, य आगन्तुकेनाप्यनेन एवं प्रशस्यते ! ।

चेटी—भर्तृदारिके ! किं नु खल्वपरा स्त्री तस्य हस्तं गमिष्यति ? ।

पद्मावती—( आत्मगतम्- ) मम हृदयेनैव सह मन्त्रितम् ।

ब्रह्मचारी—आपृच्छामि भवन्तौ, गच्छामस्तावत् ।

उभौ—गम्यतामर्थसिद्धये ।

---

दत्ता के साथ मैं हँसता था' 'यहाँ बोलता था' 'यहाँ उसके साथ रहता था' 'यहाँ उसके साथ मेरी प्रणयकलह हुई थी' 'यहाँ हम सोते थे' इस प्रकार विलाप करते हुए उस राजा को मन्त्रीगण बड़ी कठिनता से लावाणक से दूसरी जगह ले गए। और उनके चले जाने पर वह ग्राम तारागण और चन्द्रमा से शून्य आकाश की तरह सूना-सा और भयावना मालूम पड़ने लगा, तब मैं भी वहाँ से चला आया। इसलिए आगे का हाल मुझे मालूम नहीं है कि-अब राजा कैसा है ? ।

तापसी—वाह ! वाह—राजा उदयन अवश्य ही बड़ा गुणी है, जिसकी आगन्तुक रास्ते चलते-लोग भी-इस तरह बड़ाई करते हैं ।

दासी-(पद्मावती से) राजकुमारी जी ! क्या उस राजा को अब दूसरी स्त्री नहीं मिलेगी ! । क्या राजा का अब दूसरा विवाह जल्दी न होगा ? ।

पद्मावती—( मन ही मन ) मेरे मन की ही बात यह दासी कह रही है । मैं भी यही विचार कर रही थी कि, उस राजा का दूसरा विवाह जल्दी ही होना चाहिए, जिसमें उसको धीरज मिले ।

ब्रह्मचारी—( कन्चुकी और यौगन्धरायण में- ) अब मैं आप दोनों सज्जनों से विदा माँगता हूँ ( मैं जाना चाहता हूँ ) ।

कन्चुकी और यौगन्धरायण—जाइए ! अपने मनोरथ को ( विद्याध्ययन को पूरा कीजिए ) ।

ब्रह्मचारी—तथास्तु ।

[ निष्क्रान्तः ] ।

यौगन्धरायणः—साधु, अहमपि तत्र भवत्याऽभ्यनुज्ञातो गन्तुमिच्छामि ।

काञ्चुकीयः—तत्रभवत्याऽभ्यनुज्ञातो गन्तुमिच्छति किल ।

पद्मावती—आर्यस्य भगिनिकाऽऽर्येण विनोत्कण्ठिष्यते ।

यौगन्धरायणः—साधुजनहस्तगतैषा नोत्कण्ठिष्यते ।

( काञ्चुकीयमवलोक्य- ) गच्छामस्तावत् ।

काञ्चुकीयः—गच्छतु भवान् पुनर्दर्शनाय ।

यौगन्धरायणः—तथास्तु ।

( निष्क्रान्तः )

काञ्चुकीयः—समय इदानीमभ्यन्तरं प्रवेष्टुम् !

पद्मावती—आर्ये ! वन्दे ।

---

ब्रह्मचारी—आप कहते हैं वही हो । ( मेरा मनोरथ सिद्ध हो ) ।

( ब्रह्मचारी का प्रस्थान )

यौग०—अब यहाँ सब ठीक ही है, राजकुमारी जी अनुमति दें तो मैं भी जाना चाहता हूँ ।

कञ्चुकी—( पद्मावती से- ) राजकुमारी जी ! आपकी अनुमति हो तो ये तपस्वी ( यौगन्धरायण ) भी जाना चाहते हैं ।

पद्मावती—आप भी बहिन का कदाचित् आपके बिना मन न लगेगा, अतः आप भी यहाँ रहें तो उत्तम हो ।

यौग०—वह तो आप ऐसे सज्जनों के हाथ में है, अब उसका मन क्यों न लगेगा ? । ( कञ्चुकी की ओर देखकर ) मैं जाना चाहता हूँ ।

कञ्चुकी—अच्छा जाइए, भगवान् करे आपका शीघ्र ही पुनः दर्शन हो।

यौग०—आपकी आशा (और आशीर्वाद) सफल हों । (जाता है) ।

कञ्चुकी—(पद्मावती से-) अब भीतर चलने का समय हो गया है ।

पद्मावती—( तापसी से - ) आर्ये ! मैं सादर प्रणाम करती हूँ ।

तापसी—जाते ! तव सदृशं भर्त्तारं लभस्व ।

वासवदत्ता—आर्ये ! वन्दे तावदहम् ।

तापसी—त्वमप्यचिरेण भर्तारं समासादय ।

वासवदत्ता—अनुगृहीताऽस्मि ।

काञ्चुकीयः—तदागम्यताम् । इत इतो भवति ! ।

सम्प्रति हि-

खगा वासोपेताः सलिलमवगाढो मुनिजनः,
प्रदीप्तोऽग्निर्भाति, प्रविचरति धूमो मुनिवनम् ।
परिभ्रष्टो दूराद्रविरपि च सङ्क्षिप्तकिरणो
रथं व्यावर्त्याऽसौ प्रविशति शनैरस्तशिखरम् ॥ १६ ॥

[ निष्क्रान्ताः सर्वे ] ।

इति प्रथमोऽङ्कः

---

तापसी—बेटी, जल्दी ही तुमारे योग्य पति मिले ।

वासव० ( तापसी से- ) आर्ये ! मैं भी आपको प्रणाम करती हूँ ।

तापसी—बेटी ! तू भी जल्दी ही अपने पति को पावेगी ।

वासव०—मैं धन्य हूँ । आपका आशीर्वाद सफल हो ।

कञ्चुकी—( रास्ता दिखाता हुआ पद्मावती से ) श्रीमती जी ! आइए, जल्दी इधर से आएँ । क्योंकि–इस समय पक्षी अपने २ घोंसलों में चले गए हैं । मुनिजन सायं स्नानार्थ तीर्थों के जल में गोते लगा रहे हैं । यज्ञ की अग्नि प्रदीप्त हो रही है । होम का धूम तपोवन पर फैल रहा है । आकाश शिखर से गिरा हुआ सूर्य भी अपनी किरणों को समेट कर अपने रथ को लौटाकर धीरे २ अस्ताचल को जा रहा है । देखिए सन्ध्या हो गई है । अतः हे ! राजकुमारी जी । महल के अन्दर पधारिए ॥

( सब का प्रस्थान । )

॥ इति आचार्य श्रीसीताराम शास्त्रिविरचितायां कलभाषिणी टीकायां प्रथमोऽङ्कः ॥

# अथ द्वितीयोऽङ्कः ।

[ ततः प्रविशति चेटी । ]

चेटी—कुञ्जरिके ! कुञ्जरिके ! कुत्र-कुत्र भर्तृदारिका पद्मावती ? किं भणसि—'एषा भर्तृदारिका माधवीलतामण्डपस्य पार्श्वतः कन्दुकेन क्रीडति—'इति ? । यावद्भर्तृदारिकामुपसर्पामि ।

( परिक्रम्याऽवलोक्य च- ) अम्मो ! इयं भर्तृदारिका उत्कृत-कर्णचूलिकेन व्यायामसञ्जातस्वेदबिन्दुविचित्रितेन परिश्रान्तरमणीय-दर्शनेन मुखेन, क्रीडन्ती इत एवाऽऽगच्छति । यावदुपसर्पामि । [ निष्क्रान्ता ] ।

॥ प्रवेशकः ॥

---

## ※ द्वितीय अङ्क ※

( दासी का प्रवेश )

दासी—कुन्जरिके ! अरी कुन्जरिके ! जल्दी बता-राजकुमारी पद्मावती जी कहाँ हैं ? । हैं ! तू क्या कहती है कि—'राजकुमारी माधवीलता के कुन्ज के पास गेंद खेलती है'? । अच्छा तो मैं राजकुमारी के पास जाती हूँ ।

( पास में जाकर और देखकर ) अहा ! राजकुमारी जी तो खेलती हुई इधर ही आ रही हैं । झूलते हुए कान के आभूषणों को ( 'कुण्डल' 'बाली' या 'झूमका' को ) कान के ऊपर उलटकर रखने से, तथा परिश्रम करने ( गेंद खेलने ) से उत्पन्न पसीने की बूँदों से तथा परिश्रम करने से शोभित इसका मुख क्या ही मन भाता है ! । अच्छा मैं इसके पास चलूँ । ( जाती है ) ( प्रवेशक[1] ) ।

---

१ अङ्क के प्रारम्भ में साधारण श्रेणी के पात्र या पात्रों के द्वारा किसी वृत्तान्त की सूचना कराई जाए तो उसे प्रवेशक कहते हैं । यह कथा के संक्षेप करने के लिए दो अङ्कों के बीच में प्रयुक्त होता है । पर प्रथम अङ्क में नहीं ।

[ततः प्रविशति कन्दुकेन क्रीडन्ती पद्मावती सपरिवारा, वासवदत्तया सह]।

वासवदत्ता—हला ! एष ते कन्दुकः ।

पद्मावती—आर्ये ! भवत्विदानीमेतावत् ।

वासवदत्ता—हला ! अतिचिरं कन्दुकेन क्रीडन्त्या अधिकसञ्जातरागौ ( अहितसञ्जातरागौ वा ) परकीयाविव[1] ते हस्तौ संवृत्तौ ।

चेटी—क्रीडतु-क्रीडतु तावद्भर्तृदारिका । निर्वर्त्यतां तावदयं कन्याभावरमणीयः कालः ।

पद्मावती—आर्ये ! किमिदानीं मामुपहसितुमिव निध्यायसि ?

वासवदत्ता—नहि-नहि । हला ! अधिकमद्य शोभते । अभित इव तेऽद्य वरमुखं पश्यामि ।

---

[ गेंद खेलती हुई पद्मावती का सखो सहेलियों और वासवदत्ता के साथ प्रवेश ]

वासवदत्ता—( उछल कर दूर गई हुई गेंद को लाकर देती हुई- ) सखी ! यह लो तुम्हारी गेंद यह है ।

पद्मावती—आर्ये ! बस रहने दो, आज इतना ही खेल बहुत है ।

वासवदत्ता—सखी ! ज्यादा देर गेंद खेलने से तुम्हारे लाल-लाल हाथ (परकीय की तरह) और भी अधिक लाल हो गए हैं ।

दासी—राजकुमारीजी खूब खेल लीजिए । बालकपन का यह समय खेल कूद के लिए ही है, फिर यह बालकपन के आनन्द का समय नहीं आ सकता, अतः मन भर कर खूब खेलिए ।

पद्मावती—( वासवदत्ता से- ) आर्ये ! क्या मेरी हँसी करने के लिए मुझे इस तरह एकटक आप देख रही हैं ? ।

वासवदत्ता—नहीं नहीं सखी ! आज तुम बड़ी सुन्दर मालूम पड़ रही हो । इसी से मैं तुम्हारा सुन्दर मुख इस तरह देख रही हूँ । ( 'वरमुख = तुम्हारे पति का मुख' यह भी एक पक्ष में अर्थ है ) ।

---

१ परकीय=शत्रुपक्षपाती । इस पक्ष में—'अहिअसज्जादराआ' इस प्राकृत की छाया 'अहितसञ्जातरागौ' यह है । और अहित=शत्रु । अतः 'शत्रु में अनुरक्त' यह उसका अर्थ है ।

पद्मावती—अपेहि । मेदानीं मामुपहस ।

वासवदत्ता—एषाऽस्मितूष्णीका भविष्यन्महासेनवधु ! ।

पद्मावती—क एष महासेनो नाम ? ।

वासवदत्ता—अस्त्युयिनीयो राजा प्रद्योतो नाम । तस्य बल-परिमाणनिर्वृत्तं नामधेयं—'महासेन' इति ।

चेटी—भर्तृदारिका तेन राज्ञा सह सम्बन्धं नेच्छति ।

वासवदत्ता—अथ केन खल्विदानीमभिलषति ? ।

चेटी—अस्ति वत्सराज उदयनो नाम । तस्य गुणान्भर्तृ-दारिकाऽभिलषति ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम् ) आर्यपुत्रं भर्तारमभिलषति ! । ( प्रकाशं- ) केन कारणेन ? ।

चेटी—'सानुक्रोश' इति ।

---

पद्मावती—जाओ भी, ( हटो चलो ) मेरे से हँसी मत करो ।

वासवदत्ता—( हँसकर ) जी अच्छा ! महासेनपुत्र की भावी पत्नी ! मैं अब चुप हो जाती हूँ ।

पद्मावती—सखि ! यह महासेन कौन है ? ।

वासवदत्ता—उज्जैन में प्रद्योत नाम के एक बडे राजा हैं, उनके पास बहुत बड़ी सेना है, इसलिए लोग उन्हें महासेम ( = बड़ी सेना वाला ) कहा करते हैं ।

दासी—हमारी राजकुमारी उस राजा के लड़के से विवाह नहीं करना चाहती हैं ।

वासवदत्ता—तो किससे सम्बन्ध चाहती है ? ( किससे विवाह करना इसे प्रिय है ? ) ।

दासी—वत्सराज उदयन के गुणों पर राजकुमारी मुग्ध हैं । उससे ही विवाह करना चाहती है ) ।

वासवदत्ता—( मन ही मन ) हैं ! मेरे ही पति को चाहती है ! ( प्रकट- ) क्यों ! । उसमें ऐसा क्या गुण है ? ।

चेटी—वे बड़े ही स्नेही व दयालु और अनुरागशील हैं—इसीलिए ।

वासवदत्ता—(आत्मगतम्–) जानामि–जानामि । अयमपि जन एवमुन्मादितः ।

चेटी—भर्तृदारिके ! यदि स राजा विरूपो भवेत् ? ।

वासवदत्ता—नहि-नहि । दर्शनीय एव ।

पद्मावती—आर्ये ! कथं त्वं जानासि ? ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्– ) आर्यपुत्रपक्षपातेनाऽतिक्रान्तः समुदाचारः । किमिदानीं करिष्यामि ! । भवतु दृष्टम् । ( प्रकाशं– ) हला ! एवमुज्जयिनीयो जनो मन्त्रयते ।

पद्मावती—युज्यते, न खल्वेष उज्जयिनीदुर्लभः । सर्वजनमनोऽभिरामं खलु सौभाग्यं नाम ।

( ततः प्रविशति धात्री ) ।

धात्री—जयतु भर्तृदारिका । भर्तृदारिके ! दत्ताऽसि ! ।

---

वासवदत्ता—( मन ही मन– ) जानती हूँ, जानती हूँ । मैं भी इसी तरह उनकी सहृदयता आदि गुणों के ऊपर मुग्ध हुई थी, दीवानी सी हो गई थी ।

दासी—( पद्मावती से ) राजकुमारी जी ! यदि वह राजा कुरूप हुआ तो क्या करोगी ? ।

वासवदत्ता—नहीं, नहीं सखी ! वह राजा बड़ा ही सुन्दर है ।

पद्मावती—आर्ये ! आप उस राजा को कैसे जानती हैं ? ।

वासवदत्ता—( मन ही मन– ) ओह ! मैंने अपने पति की प्रशंसा करके अज्ञातवास के उचित व्यवहार का उल्लङ्घन कर दिया है ! । अब क्या करूँ ! । अच्छा ! उपाय ध्यान में आ गया । (प्रकट–) सखि ! वह राजा सुन्दर है—इस तरह उज्जैन में रहने वाले लोग ही कहा करते हैं ।

पद्मावती—ठीक है, आपका कहना ठीक हो सकता है। उज्जैन में तो उदयन राजा को सभी जानते हैं। वहाँ तो उनका जाना-आना होता ही है। अहो ! जिसकी सभी प्रशंसा करें वही तो सौभाग्य और सच्चा सौन्दर्य है ।

(धात्री का प्रवेश)

धात्री—राजकुमारी की जय हो । राजकुमारी ! तुम तो दे दी गई । अर्थात् तुम्हारा सम्बन्ध ( वाग्दान–सगाई ) हो गया ।

वासवदत्ता—आर्ये ! कस्मै ? ।

धात्री—वत्सराजायोदयनाय ।

वासवदत्ता—अथ कुशली स राजा ? ।

धात्री—कुशलो ! । स आगतः तस्य भर्तृदारिका प्रतीष्टा च ।

वासवदत्ता—अत्याहितम् ! ।

धात्री—किमत्रात्याहितम् ? ।

वासवदत्ता—न खलु किञ्चित् । 'तथा नाम सन्तप्योदासीनो भवती'ति ।

धात्री—आर्ये ! आगमप्रधानानि सुलभपर्यवस्थानानि महापुरुषहृदयानि भवन्ति ।

वासवदत्ता—आर्ये ! स्वयमेव तेन वृता ? ।

धात्री—नहि नहि, अन्यप्रयोजनेनेहाऽऽगतस्य अभिजनविज्ञानवयोरूपं दृष्ट्वा स्वयमेव महाराजेन दत्ता ।

---

वासवदत्ता—आर्ये ! राजकुमारी किसको दी गई है ।

धात्री—आर्ये ! वत्सदेश के राजा उदयन को ।

वासवदत्ता—वह राजा अब स्वस्थ तो है ? ।

धात्री—वाह उनकी कुशल पूछती हो ? । अरे ! वह तो यहाँ ही आये हैं और उनको राजकुमारी दी भी गई हैं ।

वासवदत्ता—हाय ! बड़ा बुरा हुआ ! घोर अन्याय हुआ ।

धात्री—इसमें क्या अन्याय हुआ ?

वासवदत्ता—( सम्हलकर ) नहीं और तो कुछ नहीं, केवल इतना ही कि–वासवदत्ता के लिए इतना रो-धोकर अब उसे राजा जल्दी ही भूल गया, और दूसरे विवाह के लिए झट तैयार हो गया । यही थोड़ा अनुचित है ।

धात्री—आर्ये ! बड़े लोगों के हृदय विचार प्रधान होते हैं । समझाने बुझाने से वे शीघ्र मार्ग पर लाए भी जा सकते हैं ।

वासवदत्ता—आर्ये ! क्या उदयन ने स्वयं आकर पद्मावती से संबंध करने की इच्छा प्रकट की थी ? ।

धात्री—नहीं नहीं ! वह तो किसी दूसरे ही कार्य के लिए यहाँ आये थे । हमारे महाराजने ही उनको कुल-रूप-गुण-विद्या-अवस्था आदि से पद्मावती के योग्य जानकर अपनी बहिन दी है ।

वासवदत्ता—(आत्मगतम्) एवम्?। अनपराद्ध इदानीमत्राऽऽर्यपुत्रः।

[ प्रविश्याऽपरा ]

चेटी—त्वरतां त्वरतां तावदार्या। 'अद्यैव किल शोभनं नक्षत्रम्, अद्यैव कौतुकमङ्गलं कर्तव्य'मित्यस्माकं भट्टिणी भणति।

वासवदत्ता—(आत्मगतम्-) यथा-यथा त्वरते, तथा-तथाऽन्धीकरोति मे हृदयम्।

धात्री—एत्वेतु भर्तृदारिका।

( निष्क्रान्ताः सर्वे )

* इति द्वितीयोऽङ्कः *

—:०:—

---

वासवदत्ता—( मन ही मन ) ऐसी बात है?। तब तो इसमें आर्यपुत्र का ( मेरे पतिदेव का ) कुछ अपराध नहीं है।

( दूसरी चेटी का प्रवेश )

चेटी—( धात्री से- ) आर्ये! जल्दी करो, जल्दी करो। क्योंकि 'आज ही विवाह के योग्य शुभ नक्षत्र है। आज ही पद्मावती का विवाह मंगल करना है।'—ऐसा महारानीजी कहती हैं।

वासवदत्ता—( मन ही मन ) जैसे-जैसे यह चेटी जल्दी करती है, वैसे-वैसे मेरा कलेजा टूक-टूक होता है। अधिक क्या कहूँ—इस विपत्ति से तो मेरा हृदय अन्धकारमय हो रहा है। हा!

धात्री—आओ! आओ! राजकुमारीजी! जल्दी अन्तःपुर में चलो।

( सब जाते हैं )।

द्वितीय अङ्क समाप्त।

—:❀:—

# अथ तृतीयोऽङ्कः ।

( ततः प्रविशति विचिन्तयन्ती वासवदत्ता )

वासवदत्ता—विवाहमोदसङ्कुलेऽन्तःपुरचतुश्शाले परित्यज्य पद्मावतीमिहागताऽस्मि प्रमदवनम् । यावदिदानीं भागधेयनिर्वृत्तं दुःखं विनोदयामि ।

( परिक्रम्य– ) अहो ! अत्याहितम् ! आर्यपुत्रोऽपि नाम परकीयः संवृत्तः ! । यावदुपविशामि । ( उपविश्य–) धन्या खलु चक्रवाकवधूर्याऽन्योन्यविरहिता न जीवति । न खल्वहं प्राणान् परित्यजामि ! । 'आर्यपुत्रं पश्यामी'त्येतेन मनोरथेन जीवामि मन्दभागा ।

[ ततः प्रविशति पुष्पाणि गृहीत्वा चेटी ] ।

चेटी—क नु खलु गताऽऽर्याऽऽवन्तिका ? । (परिक्रम्याऽवलोक्य–) अम्मो ! इयं चिन्ताशून्यहृदया नीहारप्रतिहतचन्द्रलेखेवाऽमण्डितभद्रकं वेषं धारयन्ती प्रियङ्गुशिलापट्टके उपविष्टा ! । यादुवपसर्पामि ।

---

## ※ तृतीय अङ्क ※

[ चिन्ता करती हुई वासवदत्ता का प्रवेश ] ।

वासवदत्ता—विवाह की खुशी में निमग्न-बन्धु बान्धव और दास-दासीगणों से परिपूर्ण अन्तःपुर ( महल ) की चौशाल में पद्मावती को छोड़कर मैं इस प्रमदवन ( जनानाबाग ) में चली आई हूँ । यहाँ बैठकर दुर्भाग्य से उपस्थित इस दुःख को ( भुलाने का प्रयत्न कर ) कुछ हल्का करूँ । ( थोड़ा चलकर ) हाय ! कैसी भीषण विपत्ति है, कि—मेरे पतिदेव भी अब दूसरे ( पद्मावती ) की वस्तु हो गये ! । अच्छा, थोड़ा बैठ जाऊँ । ( बैठकर और चकवी की ओर देखकर ) यह चक्रवाकवधू (चकवी) ही धन्य है जो यह पति के विरह में प्राणत्याग देती है । परन्तु मैं तो नहीं मरती हूँ । इस दुःख में भी आर्यपुत्र के दर्शन की लालसा से मैं अभागिनी जी रही हूँ ।

[ पुष्पों को लिए हुए एक दासी का प्रवेश ]

चेटी—कहाँ गई आर्या आवन्तिका ? । (थोड़ा चलकर और देखकर)

[ उपसृत्य ] आर्ये आवन्तिके ! कःकालस्त्वामन्विष्यामि ? ।

वासवदत्ता—किंनिमित्तम् ? ।

चेटी—अस्माकं भट्टिनी भणति—'महाकुलप्रसूता स्निग्धा निपुणे'ति । इमां तावत्कौतुकमालिकां गुम्फत्वार्या ।

वासवदत्ता—अथ कस्मै किल गुम्फितव्यम् ? ।

चेटी—अस्माकं भर्तृदारिकायै ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्— ) एतदपि मया कर्तव्यमासीत् ? । अहो ! अकरुणाः खल्वीश्वराः ( मे ) ।

चेटी—आर्ये ! मेदानीमन्यच्चिन्तय । एष जामाता मणिभूम्यां

---

अरी मैयारी ! आवन्तिकाजी तो चिन्ता से शून्यहृदय-सी हो यहाँ 'प्रियंगु'[1] शिला के पट्टे पर बैठी है । यह श्रृङ्गार शून्य होने पर भी सुन्दर मालूम देनेवाले वेष को धारण किये हुए हैं । इसका मुख ओस या हिमपात से ढका हुई चन्द्रलेखा की तरह दिखाई दे रहा है । अच्छा, तो मैं इसके पास चलूँ । ( पास जाकर ) आर्ये आवन्तिके ! मैं बहुत देर से आपको खोजती फिर रही हूँ ।

वासव०—किसलिए ? ।

दासी—हमारी महारानी कहती हैं—'आवन्तिका जी किसी बड़े कुल की कन्या हैं, पद्मावती पर उनका स्नेह भी है और शिल्पकला में भी वे बड़ी कुशल हैं' । अतएव आर्ये ! आप इस कौतुकमाला ( विवाह[2] में वर को पहिराने की माला ) को गूँथ दें तो बड़ा उत्तम हो ।

वासव०—माला किसके लिए गूँथनी है ? ।

चेटी—हमारी राजकुमारी जी के लिए ।

वासव०—हाय ! यह काम भी अब मुझे ही करना पड़ेगा । हाय ! क्या मेरी सपत्नी की कौतुकमाला भी मेरे ही हाथ से गूँथी जायेगी ? अहो ! विधि का विधान बड़ा कठोर है । [ ईश्वराः = मद्भाग्याधिष्ठातृदेवताः ] ।

---

( १ ) प्रियंगुशिला = प्रियंगुलता के नीचे बिछी हुई शिला, या नील रंग की बढ़िया पत्थर की पट्टी, ( 'सङ्ग अंगूरी' 'संग नीलम' ) ।

(२) विवाह में वर को पहिनाई जानेवाली कौतुकमाला भी सत्कुलोत्पन्न, स्नेही और चतुर तथा सौभाग्यवती स्त्री से ही गूँथाई जाती है ।

स्नायति, तावद्गुम्फत्वार्या ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्- ) न शक्नोम्यन्यच्चिन्तयितुम् ! ।
[ प्रकाशं- ] हला ! किं दृष्टो जामाता ? ।

चेटी—आम ! दृष्टो भर्तृदारिकायाः स्नेहेन, अस्माकं कौतूहलेन च ।

वासवदत्ता—कीदृशो जामाता ? ।

चेटी—आर्ये ! भणामि तावत्—'नेदृशो दृष्टपूर्वः ? ।

वासवदत्ता—हला ! भण-भण किं दर्शनीयः ? ।

चेटी—'स्वयं खलु भगवान् शरचापहीनः कामदेव' इति ।

वासवदत्ता—भवत्वेतावत् ।

चेटी—किन्निमित्तं वारयसि ? ।

---

चेटी—आर्ये ! इस समय और किसी बात की चिन्ता करना छोड़कर इस कार्य को जल्दी कर दें । क्योंकि यह देखिए जमाता मणिभूमि में ( मानिकचौकी पर ) नहा रहे हैं । अतः शीघ्रता से माला गूँथ दें ।

वासवदत्ता—( मन ही मन ) हाय ! चिन्ता करना भी मेरे लिए अब संभव नहीं है । क्या करूँ, चिन्ता करने में भी स्वतन्त्र नहीं हूँ ।

( प्रकट ) सखि ! क्या तुमने जामाता ( जंवाई ) को देखा है ? ।

चेटी—हाँ, राजकुमारी पद्मावती के स्नेह से और हमारे कौतूहल से मैंने उन्हें देखा है । पद्मावती और हम लोगों ने स्नेह और उत्सुकता से उन्हें देखा है । अथवा—पद्मावती के प्रति जो हमारा स्नेह है उसके कारण एवं जमाई के प्रति जो कौतुक था उसके कारण हमने जमाई को भर पेट देखा ) ।

वासव०—कहो जमाई कैसे हैं ? ।

चेटी—आर्ये ! मैं ठीक कहती हूँ कि हम लोगों ने ऐसा पुरुष पहिले कभी नहीं देखा था ।

वासव०—सखि ! यह बता कि–वह कुछ सुन्दर भी है ।

चेटी—सुन्दरता का क्या पूछना है—मानों–धनुष-बाण छोड़कर स्वयं कामदेव ही चले आए हैं ।

वासव०—अच्छा अब रहने दो ।

चेटी—किस लिए रोकती हो ? ।

वासवदत्ता—अयुक्तं परपुरुषसङ्कीर्तनं श्रोतुम् ।

चेटी—तेन हि गुम्फत्वार्या शीघ्रम् ।

वासवदत्ता—आनय । (आत्मगतम्–) इयं गुम्फामि मन्द-भागा । (आवर्जयित्वा[1] विलोक्य–) इदं तावदौषधं किं नाम ? ।

चेटी—'अविधवाकरणं नाम ।

वासवदत्ता—(आत्मगतम्– ) इदं बहुशो गुम्फितव्यं मम च पद्मावत्याश्च । (प्रकाशम्– ) इदं तावदौषधं किं नाम ? ।

चेटी—सपत्नीमर्दनं नाम ।

वासवदत्ता—इदं न गुम्फितव्यम् ।

चेटी—कस्मात् ? ।

वासवदत्ता—उपरता तस्य भार्या, तन्निष्प्रयोजनमिति ।

---

वासव०—पर पुरुष की बातें करना उचित नहीं है ।

चेटी—अच्छा तो शीघ्र ही माला गूँथ दीजिए ।

वासव०—अच्छा फूल लाओ माला गूँथ देती हूँ ।

चेटी—( फूल देती हुई ) आर्ये ! लीजिए ।

वासव०—( फूलों की डलिया का ढक्कन हटा और उसे टेढ़ी कर देखकर– ) इसमें यह कौन जड़ी है ? ।

चेटी—इसको 'अविधवाकरणी' ( सदा सोहागिन ) कहते हैं ।

वासव०—( मनमें– ) यह तो मेरे और पद्मावती के दोनों के लिए आवश्यक है । ( दूसरी जड़ी को हाथ में लेकर ) और इस जड़ी का क्या-नाम है ? ।

चेटी—'सपत्नीमर्दनी' ।

वासव०—इसका गूँथना ठीक नहीं ।

चेटी—क्यों ? ।

वासव०—क्योंकि वर की पहिली स्त्री मर चुकी है । इसलिए इसका गूँथना व्यर्थ है ।

---

१ 'वर्जयित्वा' इति 'आवर्ज्य' इति च पाठान्तरम् ।

( प्रविश्याऽपरा )

चेटी—त्वरतां त्वरतामार्या, एष जामाता अविधवाभिरभ्यन्तरचतुश्शालं प्रवेश्यते ।

वासवदत्ता—अयि ! वदामि-गृहाणैतत् ।

चेटी—शोभनम् । आर्ये ! गच्छामि तावदहम् ।

( उभे निष्क्रान्ते )।

वासवदत्ता—गतैषा । अहो ! अत्याहितम्—'आर्यपुत्रोऽपि नाम परकीयः संवृत्तः' ! अविद ! शय्यायां मम दुःखं विनोदयामि, यदि निद्रां लभे ।

[ निष्क्रान्ता ] ।

❀ इति तृतीयोऽङ्कः ❀

---

( दूसरी दासी का प्रवेश )

दासी—( वासवदत्ता से ) आर्ये ! जल्दी करो, जल्दी से माला दो । देखिए । जामाता को ये सौभाग्यवती स्त्रियाँ मङ्गलाचार के लिए अन्तःपुर की चौशाला में ले जा रही हैं ।

वासव०—लो माला भी गूँथ गई । इसे ले जाओ ।

दासी—वाह ! यह माला बड़ी सुन्दर बनी है । आर्ये ! मैं इसे लेकर जाती हूँ ।

( दोनों दासियों का प्रस्थान ) ।

वासव०—यह तो गई । हाय ! मेरे ऊपर क्या घोर विपत्ति पड़ी है—आर्यपुत्र भी परकीय हो गए। हाय ! । मैं भी शय्या पर लेटकर अपने दुःख को कुछ हल्का करूँ, यदि निद्रा आवेगी तो ।

( वासवदत्ता का प्रस्थान ) ।

❀ इति तृतीयोऽङ्कः ❀

## अथ चतुर्थोऽङ्कः ।

( ततः प्रविशति विदूषकः ) ।

विदूषकः—( सहर्ष- ) भो ! दिष्ट्या तत्रभवतो वत्सराजस्याऽभिप्रेतविवाहमङ्गलरमणीयः कालो दृष्टः । भोः ! को नामैतज्जानाति—तादृशे वयमनर्थसलिलावर्ते प्रक्षिप्ताःपुनरुन्मङ्क्ष्यामः इति ? ।

इदानीं 'प्रासादेपूष्यते', 'अन्तःपुरदीर्घिकासु स्नायते', 'प्रकृतिमधुरसुकुमाराणि मोदकखाद्यानि खाद्यन्ते',—इत्यनप्सरस्संवास उत्तरकुरुवासो मयाऽनुभूयते ।

एकः खलु महान् दोषः—'ममाहारः सुष्ठु न परिणमति.' 'सुप्रच्छदनायां शय्यायां निद्रां न लभे,' 'यथा वातशोणितमभित इवे'ति प्रेक्षे । भोः सुखं नाम-आमयपरिभूतम् , अकल्यवर्तञ्च ।

( ततः प्रविशति चेटी ) ।

---

## अथ चतुर्थ अङ्क ।

( विदूषक का प्रवेश ) ।

विदूपक—( सहर्ष ) बड़े सौभाग्य से आज-वत्सराज के विवाहरूपी मङ्गल महोत्सव से रमणीय यह समय देखने को मिला है । आह ! यह कौन जानता था कि हमलोग ऐसे विपत्ति समुद्र के भँवरजाल में पड़कर भी फिर कभी निकल सकेंगे । भगवान् की कृपा से अब तो हम महलों में रहते हैं, महल की बावड़ियों में नहाते हैं । बड़े ही स्वादिष्ट और मुलायम लड्डू और कचौड़ी खाते हैं । अतः अब तो स्वर्ग का सा सुख भोग रहे हैं । कमी है तो केवल अप्सराओं की है । पर एक बड़ी आफत यहाँ यह है कि—भोजन जल्दी २ नहीं पचता है । और कोमल गद्देदार शय्या पर भी नींद नहीं आती है । मालूम होता है जैसे मुझे वातरक्त रोग ही.हो या है ।

अरे ! यहाँ इस सुख में भी यही त्रुटि है कि-रोग ने मुझे दबा लिया है और सबेरे कलेवा करने को भी भूख नहीं लगती है क्या करूँ ? ।

( चेटी का प्रवेश )

चेटी—कुत्र नु खलु गत आर्यवसन्तकः ।? ( परिक्रम्य- ) अहो ! एष आर्यवसन्तकः । ( उपगम्य- ) आर्यवसन्तक ! कःकालस्त्वामन्विष्यामि ! ।

विदूषकः—( दृष्ट्वा- ) किंनिमित्तं भद्रे ! मामन्विष्यसि ? ।

चेटी—अस्माकं भट्टिनी भणति—'अपि स्नातो जामाते'ति ? ।

विदूषकः—किंनिमित्तं भवती पृच्छति ? ।

चेटी—किमन्यत् , 'सुमनोवर्णकमानयामी'ति ।

विदूषकः—स्नातस्तत्रभवान् । सर्वमानयतु भवती,—वर्जयित्वा भोजनम् ।

चेटी—किंनिमित्तं वारयसि भोजनम् ? ।

विदूषकः—अधन्यस्य मम कोकिलानामक्षिपरिवर्त इव कुक्षिपरिवर्तः संवृत्तः ।

चेटी—ईदृश एव भव ।

---

चेटी—अहो ! आर्यवसन्तक कहाँ गए ! ( थोड़ा चलकर और देखकर ) अहो ! आर्यवसन्तक तो ये हैं । ( पास जाकर ) आर्य ! मैं तुमको बड़ी देर से खोज रही हूँ ।

विदूषक—( देखकर ) भद्रे ! मुझे क्यों खोज रही हो ? ।

चेटी—हमारी महारानी जो कहती हैं कि-देख आ जमाई राजा नहाए हैं कि नहीं ? ।

विदूषक—यह बात रानी साहिबा क्यों पूछ रही हैं ? ।

चेटी—और किस लिए पूछेंगी—जमाई राजा ने स्नानकर लिया हो तो उनके लिए पुष्पमाला और इत्र ( भोजन आदि ) भेजा जाए ।

विदूषक—वत्सराज स्नान तो कर चुके हैं । आप सब वस्तु लावें । पर भोजन मत लाना ।

चेटी—भोजन को क्यों नाहीं करते हो ?

विदूषक--जैसे कोयलों की आँखें फूल जाती हैं वैसे ही मेरा पेट भी फूल गया है । ( ज्यादा खाने से तोंद निकल आई है ) ।

चेटी—(हँसी में) ईश्वर करें तो तुम्हारे पेट में ऐसी गड़बड़ सदा बनी रहे।

---

१ कोयल की आँखें उभड़ी हुई रहती हैं। विदूषक होने के कारण यह कोकिलों के स्वाभाविक आँखों के परिवर्त्तन को भी—रोग ही समझ रहा है ।

विदूषकः—गच्छतु भवती। यावदहमपि तत्र भवतः सकाशं गच्छामि।

[ निष्क्रान्तौ ]।

❀ प्रवेशकः ❀

[ ततः प्रविशति सपरिवारा पद्मावती, आवन्तिकावेषधारिणी वासवदत्ता च ]।

चेटी—किंनिमित्तं भर्तृदारिका प्रमदवनमागता ?।

पद्मावती—हला ! ते तावच्छेफालिकागुल्मका[1]-प्रेक्षे-कुसुमिता वा न वेति।

चेटी—भर्तृदारिके ! ते कुसुमिता नाम, प्रवालान्तरितैरिव मौक्तिकालम्बकैराचिताः कुसुमैः !।

पद्मावती—हला ! यद्येवं किमिदानीं विलम्बसे ?।

---

विदूषक—अच्छा, अब तुम भी जावो, मैं भी वत्सराज के पास जाता हूँ।

( दोनों जाते हैं )।

[ प्रवेशक समाप्त ]।

[ सखी सहेलियों के साथ पद्मावती का, और आवन्तिका वेषधारिणी वासवदत्ता का प्रमदवन में प्रवेश ]।

चेटी—राजकुमारी जी ! आप यहाँ आज क्यों पधारी हैं ?।

पद्मावती—वे पारिजाते के पौधे फूले हैं या नहीं ? यह देखने यहाँ आई हूँ।

चेटी—राजकुमारी जी ! वे पारिजाते तो खूब ही फूले हैं। फूलों से लदे हुए वे ऐसे मालूम होते हैं, जैसे (लाल) मूँगों से पिरोए हुए (श्वेत) मोतियों के झूमके या लड़ियाँ लटक रही हों। ( पारिजात के पुष्प आगे से मोती के समान सफेद होते हैं, और उनके नीचे का भाग मूँगे के समान लाल होता है।

पद्मावती—यदि ऐसी बात है तो देरी क्यों कर रही हो? अब उसके फूल तोड़ने चाहियें।

---

१ 'तांस्तावच्छेफालिकागुल्मका'निति केचित्पठन्ति।

चेटी—तेन ह्यस्मिञ्छिलापट्टके मुहूर्तकमुपविशतु भर्तृदारिका। यावदहमपि कुसुमावचयं करोमि।

पद्मावती—आर्ये ! किमत्रोपविशावः ?।

वासवदत्ता—एवं भवतु।

[ उभे उपविशतः ]।

चेटी—( तथा कृत्वा- ) पश्यतु-पश्यतु भर्तृदारिका, अर्द्धमनःशिलापट्टकैरिव शेफालिकाकुसुमैः पूरितो मेऽञ्जलिः।

पद्मावती—( दृष्ट्वा- ) अहो ! विचित्रता कुसुमानाम्, पश्यतु पश्यत्वार्या।

वासवदत्ता—अहो ! दर्शनीयता कुसुमानाम् !।

चेटी—भर्तृदारिके ! किं भूयोऽवचेष्यामि ?।

पद्मावती—हला ! मा मा भूयोऽवचित्य।

वासवदत्ता—हला किंनिमित्तं वारयसि ?।

पद्मावती—आर्यपुत्रेण-इहागत्येमां कुसुमसमृद्धिं दृष्ट्वा संमानिता भवेयम् [ -इति ]।

---

चेटी—तो आप इस शिला पर बैठें, तब तक मैं फूल तोड़ लेती हूँ।

पद्मावती—आर्ये आवन्तिके ! क्या हमलोग यहाँ शिला पर बैठें ?।

वासवदत्ता—अच्छा बैठिए।

( दोनों शिला पर बैठती हैं )।

चेटी—(फूलों को तोड़कर) राजकुमारी जी ! देखिए देखिए। मैनशिल के टुकड़ों की तरह जिनका नीचे का भाग लालवर्ण का है, ऐसे पारिजातक के फूलों से मेरी यह अंजली भरी हुई कैसी सुन्दर मालूम दे रही है ?।

पद्मावती—अहो ! कैसे सुन्दर रंग विरंगे ये पुष्प हैं।

चेटी—राजकुमारी जी ! क्या और भी चुनकर लाऊँ ?।

पद्मावती—नहीं सखि ! और पुष्प मत तोड़ो।

वासवदत्ता—सखि ! क्यों रोकती है ?।

पद्मावती—आर्यपुत्र यहाँ आकर इन पुष्पों को देखेंगे तो मेरी प्रशंसा करेंगे। इसलिए इन पुष्पों को अभी मत तोड़ो।

वासवदत्ता—हला ! प्रियस्ते भर्ता ? ।

पद्मावती—आर्ये ! न जानामि, आर्यपुत्रेण विरहिताऽत्कण्ठिता भवामि ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्- ) दुष्करं खल्वहं करोमि ! । इयमपि नाम एवं मन्त्रयते ! ।

चेटी—अभिजातं खलु भर्तृदारिकया मन्त्रितं–'प्रियो मे भर्ते'ति

पद्मावती—एकः खलु मे सन्देहः ।

वासवदत्ता—किं किम् ? ।

पद्मावती—'यथा ममार्यपुत्रस्तथैवार्याया वासवदत्ताः' ? इति ।

वासवदत्ता—अतोऽप्यधिकम् ।

पद्मावती—कथं त्वं जानासि ? ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्- ) हम्, आर्यपुत्रपक्षपातेनाऽतिक्रान्तः समुदाचारः । एवं तावद्भणिष्यामि । ( प्रकाशं- ) यद्यल्पः स्नेहः, सा स्वजनं न परित्यजति ।

---

वासवदत्ता—सखि ! तुम्हें क्या भर्ता बहुत प्रिय लगते हैं ? ।

पद्मावती—आर्ये ! यह तो मैं नहीं जानती, पर इतना कह सकती हूँ कि आर्यपुत्र जब नहीं रहते हैं ( कहीं बाहर चले जाते हैं- ) तो उनके बिना मन बड़ा ही उत्कण्ठित-सा हो जाता है ।

वासवदत्ता—( स्वगत ) जब इसका-(कलकी आई हुई नववधू का ) यह हाल है तो मेरी दशा का तो कहना ही क्या है ? ।

चेटी—'भर्ता मुझे बहुत प्रिय है' इस बात को राजकुमारी जी ने क्या ही उत्तम ढंग और भोलेपन से कही है ! वाह !

पद्मावती—एक बात का मुझे बड़ा सन्देह है ।

वासवदत्ता—वह सन्देह क्या है ? ।

पद्मावती—जैसे आर्यपुत्र मुझे ( प्यारे ) लगते हैं, वैसे ही क्या आर्या वासवदत्ता को भी लगते थे ? ।

वासवदत्ता—इससे भी ज्यादा ?

पद्मावती—हैं ! यह बात तुम कैसे जानती हो ? ।

वासवदत्ता—( स्वगत ) अहँ ! आर्यपुत्र की बातों के प्रसंग में भूलकर मैंने अज्ञातवास के योग्य मर्यादा का भंग कर दिया । मुझे यह

पद्मावती—भवितव्यम् ।

चेटी—भर्तृदारिके! साधु भर्तारं भण—'अहमपि वीणां शिक्षिष्ये' इति ।

पद्मावती—उक्तो मयाऽऽर्यपुत्रः ।

वासवदत्ता—ततः किं भणितम् ? ।

पद्मावती—अभणित्वा किंचिद्दीर्घं निःश्वस्य तूष्णीकः संवृत्तः ।

वासवदत्ता—ततस्त्वं किमिव तर्कयसि ? ।

पद्मावती—तर्कयामि–'वासवदत्ताया गुणान् स्मृत्वा दाक्षिण्यतया ममाऽग्रतो न रोदिती'ति ।

वासवदत्ता–(आत्मगतम्–) धन्या खल्वस्मि, यद्येवं सत्यं भवेत् ।

[ ततः प्रविशति राजा, विदूषकश्च ] ।

विदूषकः—ही ! ही !! प्रचितपतितबन्धुजीवकुसुमविरलपात-

---

नहीं कहना था। अच्छा! ऐसा उत्तर देती हूँ। ( प्रकट ) यदि उसका भर्ता में स्नेह कम होता तो अपने बन्धु बान्धव को छोड़कर उनके साथ कैसे चली आती ? ।

पद्मावती—ठीक है, हो सकता है ।

चेटी—राजकुमारी आप भी भर्ता से कहो कि—मैं भी वीणा बजाना आपसे सीखूँगी ।

पद्मावती—मैंने आर्यपुत्र से यह बात कही थी ।

वासवदत्ता—तब वे क्या बोले ? ।

पद्मावती—कुछ जवाब न देकर लम्बी साँस लेकर चुप हो गए ।

वासवदत्ता—तुमने इसका अर्थ क्या समझा ? ।

पद्मावती—मैंने तो यही समझा कि—आर्या वासवदत्ता के गुणोंको यादकर उन्हें रोना आ गया। पर इसे छिपाने के लिये वे मेरे सामने रोए नहीं ।

वासवदत्ता—यदि सचमुच यही बात हो तो मैं धन्य हूँ जिसपर भर्ता का इतना प्रेम है ।

( राजा और विदूषक आते हैं ) ।

विदूषक-अहा ! यद्यपि यहाँ बन्धुजीव (दुपहरिया) के कुछ फूल तोड़

रमणीयं प्रमदवनम् । इतस्तावद्भवान् ।

राजा—वयस्य वसन्तक ! अयमयमागच्छामि—

कामेनोज्जयिनीं गते मयि तदा कामप्यवस्थाङ्गते
दृष्ट्वा स्वैरमवन्तिराजतनयां पञ्चेषवः पातिताः ।
तैरद्यापि सशल्यमेव हृदयं, भूयश्च विद्धा वयं
पञ्चेषुर्मदनो यदा कथमयं, षष्ठः शरः पातितः ? ॥ १ ॥

विदूषकः—कुत्र नु खलु गता तत्रभवती पद्मावती ? । लतामण्डपं गता भवेत् ?, उताहो आसनकुसुमसञ्चितं व्याघ्रचर्मावगुण्ठितमिव पर्वततिलकं नाम शिलापट्टकं गता भवेत् ?, अथवा—अधिककटुकगन्धसप्तच्छदवनं प्रविष्टा भवेत् ?, अथवा लिखितमृगपक्षिसङ्कुलं दारुपर्वतकं गता भवेत् ? ।

( ऊर्ध्वमवलोक्य- ) ही ! ही !! शरत्कालनिर्मलेऽन्तरिक्षे प्रसारितबलदेवबाहुदर्शनीयां सारसपंक्तिं यावत् समाहितं गच्छन्तीं—प्रेक्षतां तावद्भवान् ! ।

---

लिये गये हैं, और कुछ गिर भी गए हैं तो भी बचे हुए थोड़े फूलों से भी यह प्रमोदवन कैसा शोभा दे रहा है ! । अच्छा, मित्र ! इधर आइये ।

राजा—मित्र वसन्तक ! आता हूँ ।

जब मैं उज्जयिनी गया, और मैंने अवन्तिराजकुमारी वासवदत्ता को देखा और उस समय मेरी दशा विचित्र-सी हो गयी । तब कामदेव ने मौका पाकर अपने पांचों बाण मेरे ऊपर चला दिये । उनका घाव हृदय में अभी तक बना ही था कि, उसने फिर पद्मावती की ओट लेकर गहरी चोट की है । परन्तु मित्र ! कामदेव के तो पाँच ही बाण हैं तो यह छठाँ बाण कहाँ से आया ? ।

विदूषक—महारानी पद्मावती कहाँ चली गई ? । सम्भव है,—लतामण्डप में गई हों, अथवा-बिखरे हुए चितकबरे आसन के फूलों से ढँके रहने के कारण बाघम्बर से मढ़ी हुई-सी मालूम पड़ने वाली पर्वततिलक नामक सुन्दर शिला पर गई हो ? अथवा हाथी के मदकी-सी गन्ध वाले छतिवन के कुञ्ज में बैठी हो ? अथवा—पशुपक्षियों के चित्रों से चित्रविचित्र काष्ठ के बने कृत्रिम पर्वत पर गई होंगी ? ( ऊपर देख कर ) अहा हा ! देखिए मित्र ! यह शरत्काल के निर्मल आकाश में लम्बी फैलायी हुई बलदेव की बाहों की तरह सफेद सारसों की झुण्ड ( कतार ) पङ्क्ति बाँध कर उड़ता हुआ कैसा सुन्दर मालूम देता है ।

राजा—वयस्य ! पश्याम्येनाम्—

ऋज्वायताञ्च विरलाञ्च नतोन्नताञ्च
सप्तर्षिवंशकुटिलाञ्च निवर्त्तनेषु ।
निर्मुच्यमानभुजगोदरनिर्मलस्य
सीमामिवाम्बरतलस्य विभज्यमानाम् ॥ २ ॥

चेटी—प्रेक्षतां-प्रेक्षतां भर्तृदारिका-एतां कोकनदमालापाण्डर-रमणीयां सारसपंक्ति-यावत्समाहितं गच्छन्तीम् ।

अम्मो ! भर्ता ! ।

पद्मावती—हम् ! आर्यपुत्रः !! । आर्ये ! तव कारणादार्यपुत्र-दर्शनं परिहरामि । तदिमं तावन्माधवीलतामण्डपं प्रविशावः ।

वासवदत्ता—एवं भवतु ।

विदूषकः—तत्रभवती पद्मावती इहागत्य निर्गता भवेत् ? ।

राजा—कथं भवाञ्जानाति ? ।

---

राजा—सखे ! मैं इस पंक्ति को देखता हूँ—जो कहीं तो सीधी है, कहीं फैली हुई है और कहीं पर घनी और कहीं विरल है। और जब यह कहीं इधर-उधर घूम जाती है तो सप्तर्षियों के तारों की तरह टेढ़ी बड़ी सोहावनी मालूम देती है।

सद्यः परित्यक्त कञ्चुक साँप के नीले पेट की तरह आकाशमण्डल को दो भागों में बाँटनेवाली सीमा की तरह यह मालूम देती है।

चेटी—(सारस पंक्ति की ओर देखकर) राजकुमारी ! देखिये देखिये यह सफेद कमल की माला की तरह सारस-पंक्ति कतार बाँध कर उड़ रही है। ( उदयन की ओर देखकर- ) अरे ! महाराज भी यहीं हैं ! ।

पद्मा०—हैं ! क्या आर्यपुत्र यहीं हैं ! आर्ये ! तुम्हारे लिये ही मैं स्वामी से छिप रही हूँ। अतः आवो हम लोग इस माधवी लता-मण्डप में चलकर छिप जायें।

वासवदत्ता—अच्छा चलिये।

( तीनों लतामण्डप में जाती हैं ) ।

विदूषक—वयस्य ! मालूम तो ऐसा पड़ता है कि-पद्मावतीजी यहाँ से होकर ही गयी हैं।

राजा—वयस्य ! यह तुम कैसे जानते हो ? ।

विदूषकः—इमानवचितकुसुमाञ्छेफालिकागुल्मान् प्रेक्षतां तावद्भवान् ।

राजा—अहो ! विचित्रता कुसुमस्य वसन्तक ! ।

वासवदत्ता—(आत्मगतम्-) वसन्तकसङ्कीर्तनेनाहं पुनर्जानामि-'उज्जयिन्यां वर्त्ते' इति ।

राजा—वसन्तक ! अस्मिन्नेवासीनौ शिलातले पद्मावतीं प्रतीक्षिष्यावहे ।

विदूषकः—भोस्तथा । ( उपविश्योत्थाय- ) ही ! ही !! शरत्कालतीक्ष्णो दुःसह आतपः, तदिमं तावन्माधवीमण्डपं प्रविशावः ।

राजा—बाढम् । गच्छाऽग्रतः ।

विदूषकः—एवं भवतु ।

[ उभौ परिक्रामतः ] ।

पद्मावती—सर्वमाकुलं कर्तुकाम आर्यवसन्तकः, किमिदानीं कुर्मः ? ।

---

विदूषक—इन चुने हुए फूलवाले शेफालिका (हरश्रृङ्गार, पारिजाता) के पौधों को देखने से ही यह ज्ञात होता है ।

राजा—( देखकर ) आहा ! वसन्तक ! कैसे सुन्दर फूल हैं ।

वासव०—(मन में-) वसन्तक के नाम सुनने से मालूम पड़ता है जैसे मैं उज्जयिनी में ही बैठी हूँ । ( वासवदत्ता को वसन्तक उज्जैन में किस्सा कहानी बहुत सुनाया करता था ) ।

राजा—इस शिला पर बैठ कर हम दोनों को पद्मावती की राह देखनी चाहिए ।

विदू०—अच्छी बात है । (बैठते ही साथ उठकर-) हा, हा, शरत्ऋतु का यह तीक्ष्ण घाम तो सहा ही नहीं जाता । अतः मित्र ! आइए हम लोग माधवीलता-( चमेली ) के कुञ्ज में ही चलकर बैठें ।

राजा—अच्छी बात है । तुम्हीं आगे आगे चलो ।

( दोनों जाते हैं )

पद्मा०—हाय ! यह तो आर्य वसन्तक ( मण्डप के भीतर आकर ) हमारा सब किया कराया ही चौपट करना चाहते हैं ! ।

चेटी—भर्तृदारिके ! एतां मधुकरपरिनिलीनामवल्लश्चलता-मवधूय भर्तारं वारयिष्यामि ।

पद्मावती—एवं कुरु ।

[ चेटी तथा करोति । ]

विदूषकः—अविह ! अविह ! तिष्ठतु-तिष्ठतु तावद्भवान् ।

राजा—किमर्थम् ? ।

विदूषकः—दास्याःपुत्रैर्मधुकरैः पीडितोऽस्मि ।

राजा—मा-मा भवानेवम् । मधुकरसन्त्रासः परिहार्यः । पश्य—

मधुमदकला मधुकरा मदनार्त्ताभिः प्रियाभिरुपगूढाः ।
पादन्यासविषण्णा वयमिव कान्तावियुक्ताः स्युः ॥ ३ ॥

तस्मादिहैवासिष्यावहे ।

विदूषकः—एवं भवतु !

---

चेटी—राजकुमारीजी ! तुम कहो तो भौंरों से लदी हुई इस चमेली की लता को हिलाकर भौंरों को उड़ा दूँ, ताकि स्वामी भीतर आही न सकेंगे ।

पद्मा०—अच्छी बात है ऐसा ही करो ।

( चेटी लता हिलाती है ) ।

विदूषक—हाय रे बप्पा ! हाय ! वयस्य ! अभी आप ठहरिये २ ।

राजा—क्यों क्यों क्या बात है ? ।

विदू०—इन दुष्ट भौंरों ने डंक मार दिया है ।

राजा—ठहरो ठहरो मित्र ! तुम भीतर मत जावो । इन भ्रमरों को तकलीफ मत दो । इनके आनन्द में विघ्न मत डालो ।

मदमाते भौंरों से मदमत्त भ्रमरी लपटी हुई है । यदि हम लोग भीतर जायेंगे तो हमारे पैरों की ध्वनि से वे घबड़ा उठेंगे । और उन्हें मेरी ही तरह अपनी प्रियाओं का वियोग सहना पड़ेगा ।

इसलिये आवो हम लोग यहीं बाहर बैठे ।

विदूषक—अच्छी बात है यही सही ।

( दोनों बैठते हैं ) ।

राजा—( अवलोक्य— )

पादाक्रान्तानि पुष्पाणि सोष्मं चेदं शिलातलम् ।
नूनं काचिदिहाऽऽसीना मां दृष्ट्वा सहसा गता ! ॥ ४ ॥

चेटी—भर्तृदारिके ! रुद्धाः खलु स्म वयम् ! ।

पद्मावती—दिष्ट्योपविष्ट आर्यपुत्रः ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम् ) दिष्ट्या प्रकृतिस्थशरीर आर्यपुत्रः ।

चेटी—भर्तृदारिके ! साऽश्रुपाता खल्वार्याया दृष्टिः ! ।

वासवदत्ता—एषा खलु मधुकराणामविनयात्काशकुसुमरेणुना पतितेन सोदका मे दृष्टिः ।

पद्मावती—युज्यते ।

विदूषकः—भोः शून्यं खल्विदं प्रमदवनम् । प्रष्टव्यं किञ्चिदस्ति, पृच्छामि भवन्तम् ?

राजा—छन्दतः ! ।

---

राजा—( देखकर )

ये फूल पैरों से दबे हुए मालूम पड़ते हैं । और यह शिलातल भी गरम-सा मालूम होता है । जान पड़ता है—यहाँ पर जरूर कोई बैठी थी, पर हम लोगों को देखते ही सहसा चली गई है ।

चेटी—राजकुमारीजी ! हम लोग तो ( स्वामी के दर्वाजे पर ही बैठ जानेसे ) यहाँ घिर से गए हैं ।

पद्मावती—ईश्वर की कृपा है—कि आर्यपुत्र बाहर ही बैठ गए, अन्दर आते तो सब काम बिगड़ जाता ।

वासवदत्ता—( मन ही मन ) भगवान् की दया से आर्यपुत्र आनन्द मङ्गल से तो हैं ।

चेटी—राजकुमारी जी ! आर्या आवन्तिका की आँखों से आँसू गिर रहे हैं ।

वासवदत्ता—यह तो भौंरों के उत्पात से उड़ी हुई कास पुष्पों की धूलि के आँखों में पड़ने से मेरी आँखों में पानी आ गया है ।

पद्मावती—ठीक है ।

विदूषक—मित्र ! यहाँ बिलकुल सन्नाटा है, मुझे कुछ पूछना है कहो तो पूछूँ ? ।

राजा—हाँ, हाँ, अवश्य पूछो ।

विदूषकः—का भवतः प्रिया ?, तदानीं तत्रभवती वासवदत्ता ?, इदानीं पद्मावती वा ? ।

राजा—किमिदानीं भवान् महति वर्द्धमानसङ्कटे मां न्यस्यति ? ।

पद्मावती—हला ! तादृशे सङ्कटे निक्षिप्त आर्यपुत्रः ! ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्- ) 'अहञ्च मन्दभागा—'

विदूषकः—स्वैरं स्वैरं भणतु भवान् । एका उपरता, अपराऽसन्निहिता ।

राजा—वयस्य ! न खलु त्वयां, भवांस्तु मुखरः ।

पद्मावती—एतावता भणितमार्यपुत्रेण ।

विदूषकः—भोः ! सत्येन शपामि कस्यापि नाख्यास्ये । एषा सन्दष्टा मे जिह्वा ।

राजा—नोत्सहे सखे ! वक्तुम् ।

---

विदूषक—आपको अपनी दोनों स्त्रियों में से वासवदत्ता प्रिय थी, या पद्मावती प्रिय है ? ।

राजा—मित्र ! ऐसे कठिन और टेढे प्रश्न को पूछकर मुझे क्यों कष्ट में डाल रहे हो ।

पद्मावती—सखि ? आर्यपुत्र को विदूषक ने इस प्रश्न से चक्कर में डाल दिया है ।

वासवदत्ता—(स्वगत) केवल आर्यपुत्र ही को नहीं किन्तु मैं भी इस प्रश्न से चक्कर में पड़ गई हूँ ।

विदूषक—वयस्य ! डरते क्यों हैं, निर्भर हो कहिए, डर किसका है ? । एक तो मरही चुकी है, दूसरी यहाँ है ही नहीं ? ।

राजा—मित्र ! मैं तुम्हारे प्रश्न का उत्तर नहीं दूँगा, तुम किसी से कह दोगे, तुम्हारे पेट में बात नहीं पचती है ।

पद्मावती—आर्यपुत्र ने इतने में ही सब कह दिया । [ अर्थात् वासवदत्ता मुझे प्रिय है यह अपना भाव कह दिया ] ।

विदूषक—मित्र ! मैं धर्म की सौगन्ध कर कहता हूँ कि किसीसे न कहूँगा, अपनी जीभ को वश में रखूँगा ।

राजा—मित्र ! उत्तर देने में मेरा उत्साह नहीं होता है ।

पद्मावती—अहो ! अस्य पुरोभागिता ! एतावता हृदयं न जानाति ! ।

विदूषकः—किं न भणति मम ! । अनाख्यायाऽस्माच्छिलापट्टकान्न शक्यमेकपदमपि गन्तुम् । एष रुद्धोऽत्रभवान् ।

राजा—किं बलात्कारेण ? ।

विदूषकः—आम् ! बलात्कारेण ।

राजा—तेन हि पश्यामस्तावत् ।

विदूषकः—प्रसीदतु-प्रसीदतु भवान् । वयस्यभावेन शापितोऽसि, यदि सत्यं न भणसि ।

राजा—का गतिः ? । श्रूयताम्—

पद्मावती बहुतमा मम यद्यपि रूपशीलमाधुर्यैः ।
वासवदत्ताबद्धं न तु तावन्मे मनो हरति ॥ ५ ॥

वासवदत्ता—( आत्मगतम्— ) भवतु-भवतु, दत्तं वेतनमस्य परिखेदस्य । अहो ! अज्ञातवासोऽप्यत्र बहुगुणः संपद्यते ।

---

पद्मावती—यह विदूषक बड़ा मूर्ख है, इतने से भी आर्यपुत्र के भावको नहीं समझता है ? ।

विदूषक—न कहोगे ? । अच्छा बिना कहे इस जगह से उठने भी न दूँगा । मैंने यहाँ आपको पकड़कर बैठा लिया है ।

राजा—क्या जबरदस्ती उत्तर कहलाओगे ? ।

विदूषक—हाँ, जबरदस्ती ।

राजा—अच्छा ! देखें तुम्हारा जोर ! कैसे कहलवाते हो ? ।

विदूषकः—क्षमा कीजिए मित्र ! क्षमा कीजिए ! मैं जबरदस्ती से नहीं कहलवाऊँगा, किन्तु तुम्हें हमारी मित्रता की सौगन्ध ! यदि उत्तर न दोगे तो ।

राजा—अब तो कोई उपाय नहीं, उत्तर देना ही पड़ेगा । अच्छा सुनो—

यद्यपि पद्मावती रूप, शील और भोलेपन तथा मिष्टभाषिता से मुझे बहुत प्रिय है, पर वासवदत्ता में आसक्त मेरे मनको वशमें नहीं कर सकी है । ( मेरा मन वासवदत्ता में ही लगा है ) ॥ ५ ॥

वासवदत्ता—बस, बस, इस अज्ञातवास आदि क्लेश का वेतन

चेटी—भर्तृदारिके ! अदाक्षिण्यः खलु भर्त्ता ।

पद्मावती—हला ! मा मैवम्, सदाक्षिण्य एवार्यपुत्रः, य इदानीमप्यार्याया वासवदत्ताया गुणान् स्मरति ।

वासवदत्ता—भद्रे ! अभिजनस्य सदृशं मन्त्रितम् ।

राजा—उक्तं मया । भवानिदानीं कथयतु-'का भवतः प्रिया ?, तदा वासवदत्ता ?, इदानीं पद्मावती वा ? ।

पद्मावती—आर्य्यपुत्रोऽपि वसन्तकः संवृत्तः ! ।

विदूषकः—किं मे विप्रलपितेन ?. उभे अपि तत्रभवत्यौ मे बहुमते ।

राजा—वैधेय ! मा मैवम् । बलाच्छ्रुत्वा किमिदानीं नाभिभाषसे? ।

विदूषकः—किं मामपि बलात्कारेण ?

राजा—अथ किम्, बलात्कारेण ।

---

( प्रत्युपकार ) मैंने पा लिया । अहो ! अज्ञातवास भी मेरे लिए उत्तम ही सिद्ध हुआ, जो मैंने आर्यपुत्र के हृदयगत भाव तो जाने ।

चेटी—राजकुमारी जी ! भर्त्ता को वासवदत्ता का बड़ा पक्षपात है, भर्त्ता की आप दोनों पर समान दृष्टि नहीं है । अतः वे दक्षिण ( अपनी सभी स्त्रियों पर समान अनुराग वाले ) नहीं हैं ।

पद्मावती—सखि ! नहीं, नहीं, ऐसा मत कहो । भर्त्ता की हमारे दोनों पर समान दृष्टि न होती तो इस तरह वासवदत्ताजी का स्मरण न करते । उनको मेरे और वासवदत्ताजी पर समान ही प्रेम है ।

वासवदत्ता—भद्रे ! तुमने अपने बड़प्पन और कुलीनता के समान ही उत्तर दिया ।

राजा—मित्र ! मैंने तो उत्तर दे दिया, अब तुमसे भी मैं पूछता हूँ—कि तुमको वासवदत्ता अच्छी लगती थीं या पद्मावती अच्छी लगती हैं ? ।

पद्मावती—भर्त्ता भी वसन्तक की तरह खिलवाड़ी हो गए !

विदूषक—मुझे ज्यादा इधर उधर की कहने से क्या प्रयोजन है ? मेरे लिए वासवदत्ता और पद्मावती दोनों ही ठीक हैं ।

राजा—मूर्ख ! इस तरह मुझे टालो मत, मेरे से तो जबर्दस्ती उत्तर सुन लिया, अब अपने समय में बहाना करता है ! ।

विदूषक—क्या मेरे से भी तुम जबर्दस्ती सुनोगे ? ।

राजा—हाँ, जबरदस्ती ही सुनेंगे ।

विदूषकः—तेन हि न शक्यं श्रोतुम् ।

राजा—प्रसीदतु प्रसीदतु महाब्राह्मणः, स्वैरं स्वैरमभिधीयताम् ।

विदूषकः—इदानीं शृणोतु भवान् । तत्रभवती वासवदत्ता मे बहुमता । तत्रभवती पद्मावती तरुणी, दर्शनीया, अकोपना, अनहङ्कारा, मधुरवाक्, सदाक्षिण्या । अयञ्च अपरो महान् गुणः–स्निग्धेन भोजनेन मां प्रत्युद्गच्छति वासवदत्ता–'क्व गत इदानीमार्यवसन्तक' इति ।

वासवदत्ता—भवतु-भवतु, वसन्तक ! स्मरसीदानीमेतत् ! ।

राजा—भवतु-भवतु, वसन्तक ! सर्वमेतत् कथयिष्ये देव्यै वासवदत्तायै ।

विदूषकः—अविहा ! वासवदत्ता ! । कुत्र वासवदत्ता ? । चिरात्खलूपरता वासवदत्ता ।

राजा—( सविषादम्– ) एवम् , उपरता वासवदत्ता ! ।

---

विदूषक—तब तुम सुन चुके ।

राजा—अच्छा माफ करो महाब्राह्मणजी माफ करो । जबरदस्ती न सही, अपनी इच्छासे ही कहो ।

विदूषक—तब तो सुनिए—मुझे तो वासवदत्ता ही ज्यादा प्रिय थी, हाँ, पद्मावती जी युवती हैं ! सुन्दर हैं, क्रोध रहित हैं, अहंकार शून्य हैं, बड़ी मीठी बोलती हैं, और सभी पर समान दृष्टि रखती हैं । पर वासवदत्ताजी में सबसे बड़ा गुण यह था कि वे बढ़िया स्वादिष्ट भोजन लेकर 'आर्य वसन्तक कहाँ गए' इस तरह मुझे खोज खोजकर खिलाती थीं । यह बात पद्मावतीजी में कहाँ ? ।

वासवदत्ता—अच्छा–अच्छा ! वसन्तक ! ये बातें भी तुझे याद हैं ! ।

राजा—अच्छा वसन्तक ! तुम्हारी ये बातें मैं महारानी वासवदत्ता से कहूँगा ।

विदूषक—हाय ! वासवदत्ता !! कहाँ हैं वासवदत्ता ? ! उन्हें तो परलोक प्राप्त हुए ही बहुत दिन हो गए ।

राजा—(दुःख से) ठीक है । वासवदत्ता जी अब कहाँ हैं । वे मर गईं । मित्र !

अनेन परिहासेन व्याक्षिप्तं मे मनस्त्वया ।
ततो वाणी तथैवेयं पूर्वाभ्यासेन निस्सृता ॥ ६ ॥

पद्मावती—रमणीयः खलु कथायोगो नृशंसेन विसंवादितः ।

वासवदत्ता—( आत्मगतम्— ) भवतु-भवतु. विश्वस्ताऽस्मि । अहो प्रियं नाम ईदृशं वचनमप्रत्यक्षं श्रूयते ।

विदूषकः—धारयतु-धारयतु भवान् । अनतिक्रमणीयो हि विधिः । ईदृशमिदानीमेतत् ।

राजा—वयस्य ! न जानाति भवानवस्थाम् ।

दुःखं त्यक्तुं बद्धमूलोऽनुरागः
स्मृत्वा-स्मृत्वा याति दुःखं नवत्वम् ।
यात्रा त्वेषा यद्विमुच्येह बाष्पं
प्राप्ताऽनृण्या याति बुद्धिः प्रसादम् ॥ ७ ॥

---

तुम्हारे इस परिहास ने मेरा मन व्याक्षिप्त ( असावधान ) कर दिया, इसी से मैं 'वासवदत्ता अब नहीं हैं' यह बात भूल गया और पूर्वाभ्यास के कारण वासवदत्ता का नाम मेरे मुँह से निकल पड़ा ॥ ६ ॥

पद्मावती—क्या ही अच्छा प्रसंग चला था, पर इस विदूषक ने सब गड़बड़ा दिया ।

वासवदत्ता—( मन में ) अच्छा अच्छा, अब मुझे भर्त्ता के अनुराग पर पूर्ण विश्वास है । अहो ! इससे बढ़कर प्रिय बात क्या होगी कि ऐसे प्रिय वचन परोक्ष रूप से ( पीठ पीछे ) सुनाई दें ! ।

विदूषक—धैर्य धरिए ! मित्र ! विधि का विधान टलता नहीं, हमारा दुरदृष्ट ही ऐसा था, क्या किया जाए ! ।

राजा—मित्र ! तुम मेरी दशा को नहीं समझते हो अतः धीरज दे रहे हो । क्योंकि दृढ़ स्नेह छूटता नहीं, ज्यों ज्यों छोड़ने के लिये प्रयत्न करो वह ( स्मरण होने से ) और भी ज्यादा दृढ़ और नवीन-सा हो जाता है । केवल उस (प्रिय विरहजन्य) दुःख को सहन करना (निभा ले जाना) इसी प्रकार हो सकता है । थोड़ा रो लेने से मन हलका हो जाता है ।

अर्थात् दृढ़ अनुराग का छोड़ना बड़ा ही कठिन है । उसकी याद से ही दुःख नया-सा हो जाता है । अतः 'थोड़ा रो लेना' यही शोक दूर

विदूषकः—अश्रुपातक्लिन्नं खलु तत्रभवतो मुखम्। यावन्मुखोदकमानयामि।

[ निष्क्रान्तः। ]

पद्मावती—आर्ये ! बाष्पाकुलपटान्तरितमार्यपुत्रस्य मुखम्। यावन्निष्क्रामामः ?।

वासवदत्ता—एवं भवतु। अथवा तिष्ठ त्वम्, उत्कण्ठितं भर्तारमुज्झित्वाऽयुक्तं निर्गमनम्। अहमेव गमिष्यामि।

चेटी—सुष्ठु आर्या भणति। उपसर्पतु तावद्भर्तृदारिका।

पद्मावती—किन्नु खलु प्रविशामि ?।

वासवदत्ता—हला प्रविश। ( —इत्युक्त्वा निष्क्रान्ता। )

[ प्रविश्य— ]

विदूषकः—( नलिनीपत्रेण जलं गृहीत्वा- ) अये ! तत्रभवती पद्मावती !!।

---

करने का एक मात्र उपाय है। इससे शोक का भार कुछ कम होकर मन कुछ हल्का हो जाता है। ( इसीलिए मैं रो रहा हूँ ) ॥ ५ ॥

विदूषक—मित्र ! आपका मुख आँसुओं से तर हो गया है। मैं आपके मुँह धोने को जल लाता हूँ। ( -जल लाने जाता है )।

पद्मावती—सखी ! स्वामी की आँखें आँसुओं से तर हुए कपड़े से ढकी है। अब मौका है-कहीं तो हम लोग यहाँ से निकल चलें।

वासवदत्ता—अच्छा। अथवा तुम ठहर जाओ। खिन्न (उदास) स्वामी को छोड़कर तुम्हारा इस तरह जाना ठीक नहीं है। मैं ही चली जाती हूँ।

चेटी—आर्या ठीक कहती हैं। राजकुमारी जी ! आप स्वामी के पास जाइए।

पद्मावती—आर्ये ! क्या मैं स्वामी के समीप जाऊँ ?।

वासवदत्ता—हाँ जाओ।

( वासवदत्ता का प्रस्थान )।

( विदूषक का प्रवेश )

विदूषक—( कमल की लता के पत्तों में जल लेकर ) हैं ! यहाँ तो श्रीमती पद्मावती हैं !!।

पद्मावती—आर्य ! वसन्तक ! किमेतत् ? ।

विदूषकः—'एवदिदम्...' । 'इदमेतत्...' ।

पद्मावती—भणतु भणत्वार्यो भणतु ।

विदूषकः—भवति ! वातनीतेन काशकुसुमरेणुनाऽक्षिनिपतितेन साऽश्रुपातं खलु तत्र भवतो मुखम् । तद्गृह्णातु भवतीदं मुखोदकम् ।

पद्मावती—( आत्मगतम्- ) अहो सदाक्षिण्यस्य जनस्य परिजनोऽपि सदाक्षिण्य एव भवति । ( उपेत्य- ) जयत्वार्यपुत्रः, इदं मुखोदकम् ।

राजा—अये ! पद्मावती ! (अपवार्य-) वसन्तक ! किमिदम् ? ।

विदूषकः—( कर्णे- ) एवमिव ।

राजा—साधु वसन्तक ! साधु ! साधु । (आचम्य-) पद्मावति ! आस्यताम् ।

पद्मावती—यदार्यपुत्र आज्ञापयति । ( -उपविशति ) ।

---

पद्मावती—आर्य वसन्तक ! यह क्या मामला है ? !

विदूषक—यह तो हैं , हैं .. , हैं यह तो .....।

पद्मावती—कहिए कहिए, डरिए मत ।

विदूषक—देवी जी ! कासके फूलकी धूलि हवा से उड़कर महाराज की आँखों में पड़ गयी है, जिससे उनके नेत्रों से आँसू निकल रहे हैं । यह उनके मुँह धोने का जल है । लीजिए और उन्हें दीजिए ।

पद्मावती—वाह ! जैसे चतुर इनके मालिक हैं, वैसे ही चतुर उनके अनुचर भी हैं । (पास जाकर) महाराज की जय हो । यह मुँह धोने का पानी है, लीजिए मुख धो लीजिए ।

राजा—अरे ! हैं यह तो पद्मावती है ! । ( वसन्तक के कान में ) वसन्तक ! यह क्या मामला है ? ।

विदूषक—(कान में मैंने ऐसा महारानी से कह दिया है । आप भी इसी तरह कहकर पिण्ड छुड़ाइए ।

राजा—वाह ! वसन्तक, वाह ! तुमने अच्छा रास्ता बताया । (मुँह धोकर ) पद्मावती ! बैठो, खड़ी क्यों हो ? ।

पद्मावती—जैसी आज्ञा । ( बैठती है ) ।

राजा—पद्मावति !

शरच्छशाङ्कगौरेण वाताऽऽविद्धेन भामिनि ! ।
काशपुष्पलवेनेदं साऽश्रुपातं मुखं मम ॥ ८ ॥

( आत्मगतम्- )

इयं बाला नवोद्वाहा सत्यं श्रुत्वा व्यथां व्रजेत् ।
कामं धीरस्वभावेयं, स्त्रीस्वभावस्तु कातरः ॥ ९ ॥

विदूषकः—उचितं तत्रभवतो मगधराजस्याऽपराह्णकाले भवन्तमग्रतः कृत्वा सुहृज्जनदर्शनम् । 'सत्कारो हि नाम सत्कारेण प्रतीष्टः प्रीतिमुत्पादयति' तदुत्तिष्ठतु तावद्भवान् ।

राजा—बाढं, प्रथमः कल्पः । ( उत्थाय- )

गुणानां वा विशालानां सत्काराणाञ्च नित्यशः ।
कर्तारः सुलभा लोके विज्ञातारस्तु दुर्लभाः ॥१०॥

[ निष्क्रान्ताः सर्वे ] ।

इति चतुर्थोऽङ्कः ।

---

राजा—पद्मावती ! हे सुन्दरी ! शरत्काल के चन्द्रमा की समान श्वेत और स्वच्छ कास फूल की धूल उड़कर मेरी आँखों में पड़ गई है । उसीसे आँखों से आँसू निकल रहे हैं ।

( स्वगत ) यह बाला और नववधू है, इससे रोने का सच्चा कारण कहने से यह घबड़ा जाएगी । यद्यपि यह गम्भीर स्वभाव की है, पर आखीर तो स्त्री ही है । स्त्री की प्रकृति स्वभाव से ही कोमल होती है ॥९॥

विदूषक—आपको आगे करके अपराह्ण में मगधराज अपने मित्रों से भेट करेंगे । क्योंकि सत्कार का बदला जब सत्कार से दिया जाता है, तभी परस्पर प्रीति बढ़ती है । इसलिए आप अब चलिए ।

राजा—यह तुम्हारा कथन बहुत ही उत्तम है । संसार में यह बात देखी जाती है कि अच्छे कामों के करने वाले तो बहुत मिल जाते हैं, पर उनके ठीक ठीक समझने वाले बहुत कम मिलते हैं ॥ १० ॥

( सबका प्रस्थान )

इति चतुर्थोऽङ्कः ।

## अथ पञ्चमोऽङ्कः ।

[ ततः प्रविशति पद्मिनिका । ]

पद्मिनिका—मधुकरिके ! मधुकरिके ! आगच्छ तावच्छीघ्रम् ।

[ प्रविश्य— ]

मधुकरिका—हला ! किं न जानासि त्वं—'भर्तृदारिका पद्मावती शीर्षवेदनया दुखिते'ति ? ।

मधुकरिका—हा धिक् ! ।

पद्मिनिका—हला ! गच्छ शीघ्रम्, आर्यामवन्तिकां शब्दायस्व । केवलं भर्तृदारिकायाः शीर्षवेदनामेव निवेदय । ततः स्वयमेवागमिष्यति ।

मधुकरिका—हला ! किं सा करिष्यति ? ।

पद्मिनिका—सा खल्विदानीं मधुराभिः कथाभिः भर्तृदारिकायाः शीर्षवेदनां विनोदयति ।

---

## पञ्चम अङ्क ।

( पद्मिनिका का प्रवेश ) ।

पद्मिनिका—मधुकरिके ! मधुकरिके ! जल्दी यहाँ आ ।

मधुकरिका—सखि ! लो मैं आ गई, कहो क्या काम है ? ।

पद्मिनिका—सखि ! क्यों तुम्हें मालूम नहीं है कि 'राजकुमारी पद्मावती का माथा दुखता है ।'

मधुकरिका—ओह ! यह तो बड़े दुःख की बात है ! ।

पद्मिनिका—सखि ! जल्दी जाकर आवन्तिका जी को यह हाल कहो । पर आवन्तिका जी को खाली यह वृत्तान्त ही कहना, बुलाना मत, वे स्वयं ही यह हाल सुनते ही चली आवेंगी !

मधुकरिका—सखि ! शिर दर्द में आवन्तिका जी आकर ही क्या कर लेंगी ? ।

पद्मिनिका—वे राजकुमारी का मीठी २ बातों से ( कथा कहानियों से ) मन बहलाकर उसकी पीड़ा को कुछ दूर कर सकेंगी ।

मधुकरिका—युज्यते। कुत्र शयनीयं रचितं भर्तृदारिकायाः ?।

पद्मिनिका—समुद्रगृहके किल शय्याऽऽस्तीर्णा। गच्छेदानीं त्वम्। अहमपि भर्त्रे निवेदनार्थमार्यवसन्तकमन्वेषयामि।

मधुकरिका—एवं भवतु। ( निष्क्रान्ता )।

पद्मिनिका—कुत्र इदानीमार्यवसन्तकं प्रेक्षे ?।

[ ततः प्रविशति विदूषकः। ]

विदूषकः—अद्य खलु देवीवियोगविधुरहृदयस्य तत्रभवतो वत्सराजस्य पद्मावतीपाणिग्रहणसमीरितोऽत्यन्तसुखावहे मङ्गलोत्सवे मदनाऽग्निदाहोऽधिकतरं वर्द्धते !। ( पद्मिनिकां विलोक्य— ) अयि पद्मिनिका !। पद्मिनिके ! किमिह वर्तते ?

पद्मिनिका—आर्य ! वसन्तक ! किं न जानासि त्वं—'भर्तृदारिका पद्मावती शीर्षवेदनया दुःखिते'ति।

विदूषकः—भवति ! सत्यं न जानामि।

---

मधुकरिका–ठीक हैं। पद्मावती की सेज कहाँ बिछी है? (वे कहाँ हैं?)।

पद्मिनिका—समुद्रगृह में ( आवणबहार महल ) में उनकी सेज लगी है। तू शीघ्र जा। मैं भी आर्य वसन्तक को खोज रही हूँ, वे मिलें तो उनके द्वारा स्वामी को सूचना दिलाऊँ।

मधुकरिका–अच्छी बात है। मैं जाती हूँ, तुम भी अपना काम करो। ( जाती है )।

पद्मिनिका—अब इस समय वसन्तक जी को कहाँ खोजूँ ?।

( विदूषक का प्रवेश )।

विदूषक—इस समय विवाह रूपी मंगल महोत्सव के समय भी–देवी वासवदत्ता के वियोग से दुःखी महाराज वत्सराज की विरहाग्नि पद्मावतीके विवाह से और भी बढ़ गई है। ( पद्मिनिका को देखकर–) हे ! यह तो पद्मिनीका है। पद्मिनीके ! तू यहाँ क्या कर रही है ?।

पद्मिनिका—वसन्तक जी ! क्या आपको नहीं मालूम है कि—'पद्मावती जी का शिर दुख रहा है।'

विदूषक—श्रीमती जी ! सचमुच मुझे इसकी कुछ भी खबर नहीं थी।

पद्मिनिका—तेन हि भर्त्रे निवेदयैनाम् । यावदहमपि शीर्षानुलेपनं त्वरयामि ।

विदूषकः—कुत्र शयनीयं रचितं पद्मावत्याः ? ।

पद्मिनिका—समुद्रगृहके किल शय्याऽऽस्तीर्णा ।

विदूषकः—गच्छतु भवती । यावदहमपि तत्र भवते निवेदयिष्यामि । ( निष्क्रान्तौ ) ।

* प्रवेशकः *

[ ततः प्रविशति राजा । ]

राजा—

श्लाघ्याभवन्तिनृपतेः सदृशीं तनूजां
कालक्रमेण पुनरागतदारभारः ।
लावाणके हुतवहेन हृताङ्गयष्टिं
तां पद्मिनीं हिमहतामिव चिन्तयामि ॥ १ ॥

[ प्रविश्य— ]

विदूषकः—त्वरतां त्वरतां तावद्भवान् ।

---

पद्मिनिका—तो अब इसकी सूचना वत्सराज को आप शीघ्र ही दे दें । मैं भी जल्दी से शिर में लगाने के लिए लेप तैयार करती हूँ ।

विदूषक—पद्मावती की सेज कहाँ लगी है ? ।

पद्मिनिका—समुद्रगृह में उनका पलंग बिछा है ।

विदूषक—अच्छा तुम जावो मैं भी वत्सराज को इसकी खबर देता हूँ । [ दोनों का प्रस्थान ]

( इति प्रवेशक )

[ राजा का प्रवेश ]

राजा—यद्यपि (भावी प्रबल) अदृष्ट की प्रेरणा से मेरा दूसरा विवाह होगया है, परन्तु-अवन्तिराज प्रद्योत महासेन की सुन्दरी एवं सर्वगुण सम्पन्न सुशीला पुत्री वासवदत्ता को—जिसका देहान्त लावाणक में अग्नि में जलजाने से हो गया है–मैं तुषारपात से दग्ध पद्मिनी की तरह हर समय याद किया करता हूँ ॥ १ ॥

[ विदूषक का प्रवेश ] ।

राजा—किमर्थम् ?।

विदूषकः—तत्रभवती पद्मावती शीर्षवेदनया दुःखिता।

राजा—कैवमाह ?।

विदूषकः—पद्मिनिकया कथितम्।

राजा—भोः ! कष्टम्—

रूपश्रिया समुदितां गुणतश्च युक्तां
लब्ध्वा प्रियां मम तु मन्द इवाद्य शोकः।
पूर्वाभिघातसरुजोऽप्यनुभूतदुःखः
पद्मावतीमपि तथैव समर्थयामि ॥ २ ॥

—अथ कस्मिन् प्रदेशे वर्तते पद्मावती ?।

विदूषकः—समुद्रगृहके किल शय्याऽऽस्तीर्णा।

राजा—तेन हि तस्य मार्गमादेशय।

---

विदूषक—शीघ्रता करें ! महाराज, आप शीघ्रता करें ?।

राजा—क्यों ? क्यों ? क्या बात है ?।

विदूषक—श्रीमती पद्मावती जी शिर दर्द से व्याकुल हैं।

राजा—यह तुम से किसने कहा ?।

विदूषक—पद्मिनिका ने अभी यह हाल मुझसे कहा है।

राजा—ओह ! बड़े दुःख की बात है।

रूप सौन्दर्य एवं नाना गुणों से विभूषित पद्मावती ऐसी प्रिय भार्या को पाकर मेरा ( वासवदत्ताविरहरूपी ) शोक कुछ कम हुआ था। पर अब पद्मावती की बीमारी का वृत्तान्त सुनकर मैं—(जिसे प्रिया वियोग का बहुत बड़ा धक्का लग चुका है )—बहुत चिन्तित हो रहा हूँ। जिसके हाथ से एक प्रिय वस्तु निकल जाती है, तो वह दूसरी उससे कम प्रिय वस्तु को भी बड़ी सावधानी से रक्षित रखना चाहता है, और उसके थोड़े से कष्ट से भी नाना प्रकार की अमंगल आशंकाएँ करने लगता है, और उसका प्रेम भी उस वस्तु पर भी पूर्व वस्तुवत् ही हो जाता है ॥२॥

( विदूषक से— ) इस समय पद्मावती कहाँ है ?।

विदूषक—समुद्रगृह में उनकी सेज बिछी है। (अतः वहीं होंगी)।

राजा—तो चलो, समुद्रगृह का रास्ता दिखलाओ।

विदूषकः—एत्वेतु भवान् ।

( उभौ परिक्रामतः ) ।

विदूषकः—इदं समुद्रगृहकम् । प्रविशतु भवान् ।

राजा—पूर्वं प्रविश ।

विदूषकः—भोः ! तथा । ( प्रविश्य– ) अविहा ! तिष्ठतु तिष्ठतु तावद्भवान् ।

राजा—किमर्थम् ? ।

विदूषकः—एष खलु दीपप्रभावसूचितरूपो वसुधातले परिवर्तमानोऽयं काकोदरः ! ।

राजा—( प्रविश्यावलोक्य सस्मितम्– ) ।

ऋज्वायतां हि मुखतोरणलोलमालां
भ्रष्टां क्षितौ त्वमवगच्छसि मूर्ख ! सर्पम् ।
मन्दानिलेन निशि या परिवर्तमाना
किञ्चित्करोति भुजगस्य विचेष्टितानि ॥३॥

---

विदूषक—आइए ! मेरे पीछे पीछे चले आइए ।

( दोनों जाते हैं )

विदूषक—( समुद्रगृह तक जाकर ) महाराज यह समुद्रगृह है। भीतर चलिए ।

राजा—पहिले तुम चलो ।

विदूषक—अच्छा । ( प्रवेशकर के– ) बाप रे बाप ! हाय !! हाय !!! मित्र ! आपतो बाहर ही रहिए ।

राजा—हैं ! हैं ! ऐसे क्यों चिल्ला रहे हो ? ।

विदूषक—देखिए देखिए ! वह काला नाग है जो दीपक के प्रकाश में जमीन पर पड़ा हुआ साफ दिखलाई पड़ रहा है ।

राजा—(भीतर आकर और पड़ी हुई माला को देखकर हँसता, हुआ मनही मन) ओह ! इस मूर्खने इसे ही साँप समझ लिया है । (विदूषक से–) अरे मूर्ख ! यह तो समुद्रगृह के बाहरी बड़े फाटक पर लटकने वाली बन्दनवार की माला है और मन्द २ हवा के झोंकों से हिलती हुई अन्धियारी रात में दीपक के मन्द २ प्रकाश में साँप की तरह ही मालूम देती है ॥३॥

विदूषकः-(निरूप्य)-सुष्ठु भवान् भणति। न खल्वयं काकोदरः। ( प्रविश्यावलोक्य- ) तत्रभवती पद्मावतीहागत्य निर्गता भवेत्।

राजा—वयस्य ! अनागतया भवितव्यम्।

विदूषकः—कथं भवाञ्जानाति ?।

राजा—किमत्र ज्ञेयम्। पश्य,—

शय्या नाऽवनता नचाऽपि विषमा न व्याकुलप्रच्छदा
न क्लिष्टं हि शिरोपधानममलं शीर्षाऽभिघातौषधैः॥
रोगे दृष्टिविलोभनं जनयितुं शोभा न काचित्कृता
प्राणी प्राप्य रुजां पुनर्न शयनं शीघ्रं स्वयं मुञ्चति॥ ४॥

विदूषकः—तेन ह्यस्यां मुहूर्तकमुपविश्य तत्रभवतीं प्रतिपालयतु भवान्।

राजा—बाढम्। ( उपविश्य- ) वयस्य ! निद्रा मां बाधते, कथ्यतां काचित् कथा।

---

विदूषक—(देखकर) ठीक है, आप ठीक कहते हैं, यह माला ही है, साँप नहीं ! ( इधर उधर देख कर ) महाराज ! मालूम होता है, पद्मावती जी यहाँ आकर चली गई हैं।

राजा—नहीं मित्र ! वे आई ही नहीं।

विदूषक—आप यह कैसे जानते हैं ?।

राजा—इसमें जानने की क्या बात है ? देखो शय्या बीच से या कोनों पर कहीं से भी दबी नहीं है। पलंग के ऊपर बिछी चद्दर में भी सिकुड़न नहीं पड़ी है। तकिये पर शिरोलेप की दवा कहीं नहीं लगी है। रोगी के मन बहलाव के लिए यहाँ किसी खेल-खिलौनों का कहीं नाम भी नहीं है। और सबसे बड़ा प्रमाण तो यह है कि-रोगी स्वयं जल्दी खटिया को छोड़ता नहीं है। यदि पद्मावती आई होती तो यहाँ जरूर मिलती ॥४॥

विदूषक—तो आप पद्मावती की यहीं इस शय्या पर बैठकर थोड़ी देर प्रतीक्षा कीजिए, आती ही होंगी।

राजा—ठीक है। ( बैठकर- ) मित्र ! मुझे नींद आती है। कोई कहानी कहो।

विदूषकः—अहं कथयिष्यामि, हुङ्कृतिं ( 'हों' इति वा ) करोत्वत्रभवान् ।

राजा—बाढम् ।

विदूषकः—अस्ति नगर्युज्जयिनी नाम, तत्राऽधिकरमणीयान्युदकस्नानानि वर्तन्ते किल ।

राजा—कथमुज्जयिनी नाम ? ।

विदूषकः—यद्यनभिप्रेतैषा कथा, अन्यां कथयिष्यामि ।

राजा—वयस्य ! न खलु नाभिप्रेतैषा । किन्तु—

स्मराम्यवन्त्याऽऽधिपतेः सुतायाः
प्रस्थानकाले स्वजनं स्मरन्त्याः ।
बाष्पं प्रवृद्धं नयनान्तलग्नं
स्नेहान्ममैवोरसि पातयन्त्याः ॥ ५ ॥

अपि च—

बहुशोऽप्युपदेशेषु यया मामीक्षमाणया ।
हस्तेन स्रस्तकोणेन कृतमाकाशवादितम् ॥ ६ ॥

---

विदूषक-अच्छा ! कहानी तो मैं कहूँगा, पर आप हुँकारी भरते रहना ।

राजा—अच्छी बात है । कहो ।

विदूषक-उज्जैन नामक एक नगरी है । वहाँ बड़े सुन्दर २ जलोंके स्नान (स्नानगृह) हैं । (हँसी के लिए ही विदूषक की ऐसी उटपटांग ये बातें हैं) ।

राजा—क्या कहा—'उज्जैन' ? ।

विदूषक—यदि यह कहानी आपको पसन्द न हो तो दूसरी कहूँ ? ।

राजा—मित्र ! नापसन्द की कोई बात नहीं है । किन्तु—

मुझे उज्जैन का नाम सुनकर उज्जैन राजा की पुत्री वासवदत्ता का स्मरण हो आया । जिसने उज्जैन से मेरे साथ कौशाम्बी आते समय अपने पिता-माता आदि को याद करके स्नेह से निकलते हुए आँसुओं को मेरी छाती में चिपटकर ( अमङ्गल के भय से- ) चुपचाप छिपाकर ही गिराया था ॥ ५ ॥

और भी-उज्जैन में जब मैं वासवदत्ता को वीणावादन की शिक्षा दिया करता था उस समय ( उसने मेरे पर अत्यन्त आसक्त होने के कारण- )

विदूषकः—भवतु, अन्यां कथयिष्यामि। अस्ति नगरं ब्रह्मदत्तं नाम, तत्र किल राजा काम्पिल्यो नाम।

राजा—किमिति ? किमिति ?।

[ विदूषकः—पुनस्तदेव पठति ]।

राजा—मूर्ख! 'राजा ब्रह्मदत्तः, नगरं काम्पिल्य'मित्यभिधीयताम्।

विदूषकः—किं राजा ब्रह्मदत्तः ? नगरं काम्पिल्यम् ?।

राजा—एवमेतत्।

विदूषकः—तेन हि मुहूर्त्तकं प्रतिपालयतु भवान्, यावदोष्ठगतं करिष्यामि। 'राजा ब्रह्मदत्तः नगरं कांपिल्यम्' २ (-इति बहुशस्तदेव पठित्वा–) इदानीं शृणोतु भवान्। (विलोक्य–) अयि ! सुप्तोऽत्र-भवान्। अतिशीतलेयं वेला। आत्मनः प्रावारकं गृहीत्वाऽऽगमिष्यामि।

[ निष्क्रान्तः ]।

---

अनेकवार-वीणावादन यन्त्र के हाथ से गिर पड़ने पर भी [ मेरे ऊपर आसक्त होने के कारण ] उसे न जानकर खाली हाथों से ही वीणा बजाने का वृथा प्रयास किया है। ( उसके मन और नेत्र तो मेरी ओर लगे थे, खाली हाथ ही वीणा के तारों पर चलता था ) ॥ ६ ॥

विदूषक—अच्छा जाने दो, दूसरी कहानी कहता हूँ, एक ब्रह्मदत्त नामक नगर है, उसमें काम्पिल्य नामक राजा रहते थे।

राजा—क्या कहा ? क्या कहा ?।

विदूषक—उसी तरह फिर कहता है।

राजा—अरे मूर्ख ! 'राजा ब्रह्मदत्त था, और नगर काम्पल्य है' ऐसा कहो, उल्टा क्यों कहते हो ?।

विदूषक—क्या कहा—राजा ब्रह्मदत्त और नगर काम्पिल्य ?।

राजा—हाँ, इसी तरह।

विदूषक—तो आप थोड़ा ठहरिए, तब तक मैं इसे घोप कर कण्ठ कर लूँ। ( ऐसा कहके—'राजा ब्रह्मदत्त नगर काम्पिल्य २'—इस प्रकार बारम्बार घोप कर– ) मित्र ! अब सुनो। ( देखकर ) हैं, वत्सराज तो

[ ततः प्रविशति वासवदत्ताऽऽवन्तिकावेषेण, चेटी च ]

चेटी—एत्वेत्वार्या। इदं खलु भर्तृदारिका शीर्षवेदनया दुःखिता।

वासवदत्ता—हा धिक् !। कुत्र शयनीयं रचितं पद्मावत्याः ?।

चेटी—समुद्रगृहके किल शय्याऽऽस्तीर्णा ।

वासवदत्ता—तेन ह्यग्रतो याहि ।

[ उभे परिक्रामतः ]।

चेटी—इदं समुद्रगृहकम् । प्रविशत्वार्या । यावदहमपि शीर्षानुलेपनं त्वरयामि । [ –निष्क्रान्ता ]।

वासवदत्ता—अहो ! अकरुणाः खल्वीश्वरा मे । विरहपर्युत्सुकस्याऽऽर्यपुत्रस्य विश्रामस्थानभूतेयमपि नाम पद्मावत्यस्वस्था जाता । यावत् प्रविशामि ।

---

सो गए । और इस समय सर्दी भी पड़ रही है, मैं अपनी जरा रजाई तो ले आऊँ। ( जाता है )।

[ आवन्तिका के वेष में वासवदत्ता का और दासी का प्रवेश ]।

दासी—आर्ये ! शीघ्र ही आइए। राजकुमारी का शिर बहुत दुख रहा है ।

वासवदत्ता—ओह ! यह बड़े दुःख की बात है। पद्मावती का पलंग कहाँ बिछा है ?।

चेटी-समुद्रगृह में उनका पलंग बिछा है ।

वासवदत्ता—तो तूँ आगे २ चल। ( दोनों थोड़ा चलती हैं )।

चेटी—( समुद्रगृह के पास पहुँच कर- ) आर्ये ! यह समुद्रगृह है। आप अन्दर जाइए। तब तक मैं भी शीघ्रता से माथे में लगाने की दवा तैयार करके लाती हूँ। ( चेटी जाती है )।

वासवदत्ता—ओह ! मेरे भाग्य ही ऐसे हैं। मेरे ऊपर भवगवान् का ही कोप है। देखो-विरहव्यथा से व्याकुल आर्यपुत्र के मन बहलाव के लिए थोड़ा-सा यह पद्मावती ही आसरा थी, सो वह भी बीमार हो गई है। अच्छा अन्दर चलूँ। ( भीतर जाकर और देखकर- ) ओह ! देखो

( प्रविश्यावलोक्य- ) अहो ! परिजनस्य प्रमादः ! अस्वस्थां पद्मावतीं[1] केवलं दीपसहायां कृत्वा परित्यजति !!। इयं पद्मावत्यवसुप्ता, यावदुपविशामि ।

अथवाऽन्यासनपरिग्रहेण अल्प इव स्नेहः प्रतिभाति, तदस्यां शय्यामुपविशामि । ( उपविश्य- ) किंनु खल्वेतया सहोपविशन्त्या अद्य प्रह्लादितमिव मे हृदयम्? । दिष्ट्या-अविच्छिन्नसुखनिःश्वासा । निवृत्तरोगया भवितव्यम् । अथवाएकदेशसंविभागतया शयनीयस्य सूचयति-'मामालिङ्गे'ति । यावच्छयिष्ये । ( शयनं नाट्यति ) ।

राजा—( स्वप्नायते- ) हा वासवदत्ते !

वासवदत्ता—( सहसोत्थाय- ) हम् ! आर्यपुत्रो न खलु

---

परिचारकों की ( दासियों की ) भी कितनी भूल है कि—यहाँ अस्वस्थ पद्मावती को केवल—दीवे के सहारे (इकलौही) छोड़ रखी है ।

( पास में जाकर ) यह पद्मावती सो रही है । इसके पास नीचे ही आसन पर बैठूँ । परन्तु—नीचे दूसरे आसन पर बैठने से मेरे स्नेह में कमी मालूम होगी, अतः इसकी शय्या पर ही बैठती हूँ । (पलंग पर बैठकर-) ओह ! कैसा आश्चर्य है । न जाने क्यों, आज मेरा मन इसके सङ्ग बैठने से बड़ा प्रसन्न-सा हो रहा है ।

( सुनकर- ) बड़े आनन्द की बात है—इसका श्वास तो स्वस्थ आदमी की तरह साफ-साफ और सुख से निकल रहा है । अब इसकी तबियत ठीक हो गई—ऐसा मालूम होता है ।

और देखो-यह पद्मावती पलंग के एक किनारे पर सूती है, मालूम होता है-मेरे लिए ही इसने पलंग पर जगह छोड़ी है । ताकि मैं इसे आलिंगनकर शय्या पर सोऊँ । अच्छा ! मैं भी इसके साथ सोती हूँ । [ राजा के साथ पलंग पर लेटती है ] ।

राजा—( सूते ही सूते बडबडाता है— ) हा वासवदत्ते !

वासवदत्ता—(जल्दी से उठकर) हैं, यह तो आर्यपुत्र हैं, पद्मावती नहीं है । कहीं इन्होंने मुझे देख तो नहीं लिया है ? । अगर देख लिया

---

१ वासवदत्ता पद्मावती के पलङ्ग पर सूते हुए राजा को ही पद्मावती समझ रही है ।

पद्मावती । किन्तु खलु दृष्टाऽस्मि ? । महान् खल्वार्ययौगन्धरायणस्य प्रतिज्ञाभारो मम दर्शनेन निष्फलः संवृत्तः ।

राजा—हाऽवन्तिराजपुत्रि ! ।

वासवदत्ता—दिष्ट्या स्वप्नायते खल्वार्यपुत्रः । नाऽत्र कश्चिज्जनः । यावन्मुहूर्तकं स्थित्वा दृष्टिं हृदयञ्च तोषयामि ।

राजा—हा प्रिये ! प्रियशिष्ये ! देहि मे प्रतिवचनम् ।

वासवदत्ता—आलपामि भर्तः ! आलपामि ।

राजा—किं कुपितासि ? ।

वासवदत्ता—नहि नहि, दुःखिताऽस्मि ।

राजा—यद्यकुपिता, किमर्थं नालङ्कृतासि ? ।

वासवदत्ता—इतः परं किम् ?

राजा—किं विरहिकां[१] स्मरसि ? ।

---

तो यौगन्धरायण जी का इतने दिन का सभी किया-कराया परिश्रम व्यर्थ हो गया ! ।

राजा—( सूते हुए बड़बड़ाता है ) हा ! अवन्तिराजपुत्रि !!

वासवदत्ता –भगवान् की कृपा से आर्यपुत्र ने मुझे देखा नहीं है । किन्तु वे तो स्वप्न देख रहे हैं । यहाँ अभी कोई और आदमी भी नहीं है । थोड़ी देर यहाँ ठहरकर आँखों को और हृदय को ठण्डा कर लूँ ।

राजा—हा प्रिये ! हा प्रियशिष्ये ! कुछ तो उत्तर दो ।

वासवदत्ता—बोलती हूँ प्राणनाथ ! बोलती हूँ ।

राजा—क्या तुम मुझसे असन्तुष्ट हो ? ।

वासवदत्ता—नहीं, नहीं, मैं तो आपके वियोग में दुःखित हूँ ।

राजा—अगर तुम क्रुद्ध नहीं हो तो क्या कारण है कि तुम आभूषण नहीं पहिने हुए हो ? ।

वासवदत्ता—आपके विरह से दुःखित हूँ, इससे अधिक इसमें और क्या कारण हो सकता है ? ।

राजा—( अनसुनी करके ) क्या 'विरचिका'[१] को स्मरण कर अप्रसन्न हो रही हो ? )

---

१ 'विरचिका' या 'विरहिका' या 'विरहिता' एक सुन्दरी नान्दी थी जिसे

वासवदत्ता—( सरोषम्- ) आ अपेहि ! इहाऽपि विरहिका ? ।

राजा—तेन हि विरहिकार्थं भवतीं प्रसादयामि ।

[ -हस्तौ प्रसारयति ] ।

वासवदत्ता—चिरं स्थिताऽस्मि । कोऽपि मां पश्येत् । तद्गमिष्यामि । अथवा,—शय्यावलम्बितमार्यपुत्रस्य हस्तं शयनीये आरोप्य गमिष्यामि । ( तथा कृत्वा निष्क्रान्ता ) ।

राजा—( सहसोत्थाय- ) वासवदत्ते ! तिष्ठ तिष्ठ । हा धिक् ।

निष्क्रामन् सम्भ्रमेणाहं द्वारपक्षेण ताडितः ।
ततो व्यक्तं न जानामि-भूतार्थोऽयं ? मनोरथः ? ॥ ७ ॥

---

वासवदत्ता—( क्रोध से ) चलो हटो ! यहाँ भी ( स्वप्न में ) 'विरहिका' ही तुमको याद आ रही है ! । उसे कभी भूलते ही नहीं हो ।

राजा — मैं विरचिका के लिए तुम्हें मनाता हूँ । अर्थात् मैं विरच्चिका-काण्ड के लिए तुमसे क्षमा माँगता हूँ । (क्षमा माँगने हाथ पसारता है) ।

वासवदत्ता—मुझे यहाँ आए बहुत देर हो गई, कोई देखेगा, तो क्या कहेगा ? । अतः अब चलना चाहिए । अच्छा आर्यपुत्र का हाथ पलंग से नीचे लटक गया है, उसे पलग पर यथास्थान रखकर तब चलूँ ।

( राजा के हाथ को उठाकर पलंग पर रखकर जाती है ) ।

राजा—( सहसा उठकर ) वासवदत्ते ! ठहर ठहर ।

हाय ! जल्दी में भागता हुआ मैं दर्वाजे की चौखट से टकराकर गिर पड़ा हूँ । अतः वासवदत्ता को पकड़ नहीं सका । अतः यह निश्चय रूप से नहीं कह सकता कि—वह सचमुच वासवदत्ता ही थी, या मेरा केवल स्वप्न ही स्वप्न था ॥ ७ ॥

---

वासवदत्ता के भाई गोपालक ने उज्जैन से वासवदत्ता के पास भेजी थी। (वह किसी अच्छे राजकुल की कन्या थी । युद्ध में गोपालक ने उसे जीत में प्राप्त की थी) । उदयन की उससे गुप्त प्रेम हो गया था । यह बात जब महारानी वासवदत्ता को मालूम हुई, तब महाराज को तथा उस काण्ड के मददगार वसन्तक को खूब डाँट-डपट पड़ी थी । यह कथा कथासरित्सागर में है ।

[ प्रविश्य- ]

विदूषकः—अयि ! प्रतिबुद्धोऽत्रभवान् ।

राजा—वयस्य ! प्रियमावेदये, धरते खलु वासवदत्ता ।

विदूषकः—अविहा वासवदत्ता ? । कुत्र वासवदत्ता ? । चिरात्खलूपरता वासवदत्ता ! ।

राजा—वयस्य ! मा मैवं,-

शय्यायामवसुप्तं मां बोधयित्वा सखे ! गता ।
'दग्धे'ति ब्रुवता पूर्वं वञ्चितोऽस्मि रुमण्वता ॥ ८ ॥

विदूषकः—अविहा ! असम्भावनीयमेतन्न । आः ! उदकस्नानसङ्कीर्तनेन तत्र भवतीं चिन्तयता सा स्वप्ने दृष्टा भवेत् ! ।

राजा—एवम् ! मया स्वप्नो दृष्टः ।

यदि तावदयं स्वप्नो धन्यमप्रतिबोधनम् ।
अथाऽयं विभ्रमो वा स्याद्विभ्रमोऽप्यस्तु मे चिरम् ॥ ९ ॥

---

( विदूषक का प्रवेश ) ।

विदूषक—अरे ! महाराज तो जाग गए हैं ।

राजा–मित्र ! तुम्हें एक बड़ी खुशखबर सुनाता हूँ कि—वासवदत्ता अभी जीती है ।

विदूषक—( लम्बी साँस छोड़कर ) हाय वासवदत्ता ! वासवदत्ता कहाँ है ? उसे मरे ही बहुत दिन हुए ! ।

राजा—मित्र ! यह बात नहीं है । क्यों कि—

मित्र ! अभी वह मुझे जब मैं पलंग पर सूता था जगा कर गई है । अतः रुमण्वान् ने मुझे झूठे ही यह कहा था कि वह जलकर मर गई ॥ ८ ॥

विदूषक–हाय ! यह असम्भव नहीं है । हो सकता है मेरे उज्जयिनी के नाम लेने से आपको उसका स्मरण आ गया था, अतः स्वप्न में ही आपने उसे देखा होगा ? ।

राजा—ऐसी बात है ? क्या मैंने स्वप्न में ही वासवदत्ताको देखा है ? ।

यदि वह स्वप्न था तो मैं तो यही चाहूँगा कि ऐसा स्वप्न सदा बना रहे, मैं उसे ही धन्य समझता हूँ । अथवा यह मेरा भ्रम या पागल-

विदूषकः—भो वयस्य ! अस्मिन् राजकुलेऽवन्तिसुन्दरी नाम यक्षिणी प्रतिवसति, सा त्वया दृष्टा भवेत् !।

राजा—न न,-

स्वप्नस्याऽन्ते विबुद्धेन नेत्रविप्रोषिताञ्जनम् ।
चारित्रमपि रक्षन्त्या दृष्टं दीर्घालकं मुखम् ॥ १० ॥

अपि च वयस्य !

योऽयं सन्त्रस्तया देव्या तया बाहुर्निपीडितः ।
स्वप्नेऽप्युत्पन्नसंस्पर्शो रोमहर्षं न मुञ्चति ! ॥ ११ ॥

---

पन ही हो तो भी मैं उसे धन्य मानूँगा। मेरा यह विभ्रम-पागलपन, भ्रान्ति, सदा बनी रहे ताकि मैं अपनी प्रिया का दर्शन करता रहूँ ॥९॥

विदूषक—( हँस कर ) मित्र ! इस राज कुल में ( इस महल में ) अवन्तिसुन्दरी (आवन्तिका) नाम की एक भूतनी रहती है, मालूम होता है—आपने उसे ही देखा होगा।

राजा—नहीं नहीं ! मित्र ! भूतनी-उतनी कुछ नहीं ! स्वप्नसे जागने पर मैंने वासवदत्ता का वह सुन्दर मुख जिसमें आँखों में अञ्जन न लगा था, एवं लम्बे-लम्बे केशों से जिसकी शोभा अधिक हो रही थी और जो लज्जा से कुछ आरक्त और अवनत था—स्पष्ट देखा है ॥ १० ॥

और भी मित्र ! देखो—

डरते २ उस देवी ने जो मेरी बाँह पकड़ी थी, उससे निद्रा अवस्था में भी जो रोमाञ्च हुआ था, वह अब तक ( जागने पर भी ) नहीं हट रहा है ॥ ११ ॥

---

१ यहाँ आवन्तिका को ही विदूषक ने हँसी में अवन्तिसुन्दरी (=उज्जैन में उत्पन्न सुन्दरी राजकुमारी) नाम से कहा है। आवन्तिका किसी पुरुष के सामने नहीं होती थी, इसलिए अदृश्य-सी रहने के सादृश्य से उसे भी यक्षी=भूतनी के नाम से विदूषकमहाराज कह रहे हैं। यहाँ प्रायः सभी टीकाकारों को कुछ अर्थांश में भ्रम-सा हो गया है।

विदूषकः—मेदानीं भवाननर्थं चिन्तय। एत्वेतु भवान्, चतुःशालं प्रविशाव।

[ प्रविश्य— ]

काञ्चुकीयः—जयत्वार्यपुत्रः। अस्माकं महाराजो दर्शको भवन्तमाह—एष खलु भवतोऽमात्यो रुमण्वान् महता बलसमुदयेनोपयातः खल्वारुणिमभिधायितुम्। तथा—हस्त्यश्वरथपदातीति मामकानि विजयाऽङ्गानि सन्नद्धानि। तदुत्तिष्ठतु भवान्।

अपि च—

भिन्नास्ते रिपवो, भवद्गुणरता पौराः समाश्वासिताः
पार्ष्णीयापि भवत्प्रयाणसमये तस्या विधानं कृतम्।
यद्यत्साध्यमरिप्रमाथजननं तत्तन्मयाऽनुष्ठितं
तीर्णा चाऽपि बलैर्नदी त्रिपथगा वत्साश्च हस्ते तव॥ १२॥

---

विदूषक—आप ज्यादा पागलपन की अंटसंट बातें मत करिए। चलिए महल के अपने कमरे में चलें।

( कञ्चुकी का प्रवेश )।

कञ्चुकी—आर्यपुत्र ( कुँवर जी साहेब ) की जय हो !

हमारे महाराज दर्शक ने कहा है कि—आप के मन्त्री रुमण्वान् बड़ी भारी सेना के साथ आरुणि का वध करने के लिए वत्स देश (कौशाम्बी-प्रयाग) को चल पड़े हैं। और हमारे भी हाथी, घोड़ा, रथ और पैदल सेना—जो सदा युद्धों में विजय ही प्राप्त करती है—युद्ध में जाने के लिए तैयार खड़ी है। आप भी अब उठिए। और भी—

हमने आपके शत्रुओं में से बहुतों को अपनी ओर मिला लिया है। और प्रजा को धीरज दे हमने अपनी ओर आकृष्ट कर लिया है।

युद्ध के समय पृष्ठ रक्षा का ( पीछे से शत्रु का आक्रमण न होनेवाले इसका ) भी प्रबन्ध कर दिया है।

किंबहुना-शत्रु को जीतने के लिए जो जो आवश्यक था उसका पूर्ण

राजा—( उत्थाय ) बाढम् । अयमिदानीम्—

उपेत्य नागेन्द्रतुरङ्गतीर्णे
तमारुणिं दारुणकर्मदक्षम् ।
विकीर्णबाणोग्रतरङ्गभङ्गे
महार्णवाभे युधि नाशयामि ॥ १३ ॥

[ निष्क्रान्ताः सर्वे ] ।

इति पञ्चमोऽङ्कः ।

---

प्रबन्ध मैंने कर लिया है। और अपनी सेना ने गंगा को पारकर शत्रु के देश पर धावा भी कर दिया है। अतः वत्सदेश ( कौसम-प्रयाग ) को अपने हाथ में ही समझो, और उठो—शत्रु पर आक्रमण करो ॥ १२ ॥

राजा—( उठकर ) बहुत ठीक है। अभी मैं जाकर—

हाथी-घोड़े रूपी भीषण ग्राहों से युक्त, बाणों की वर्षा ही उग्र तरंग है जिसमें ऐसे युद्ध रूपी समुद्र में दारुणकर्मा उस दुष्ट आरुणि को पछाड़कर मारता हूँ। ( अथवा युद्ध रूपी दुस्तर और भयंकर समुद्र को जिसमें बाणों की वर्षा रूपी बड़ी २ लहर उठती हैं, हाथी, घोड़ों की पल्टन से पारकर उस दुष्ट आरुणि को मैं नाश करता हूँ )। ( समुद्र में बाण नामक एक भीषण लहर आती है, जिसका वेग अति भयंकर होता है, उसमें जो जहाज वगैरह पड़ जाते हैं वे नष्ट हो जाते हैं )।

( सबका प्रस्थान ) ।

इति पञ्चमोऽङ्कः ।

## अथ षष्ठोऽङ्कः ।

[ ततः प्रविशति काञ्चुकीयः ] ।

काञ्चुकीयः—क इह भोः ! काञ्चनतोरणद्वारमशून्यं कुरुते ? ।'

[ प्रविश्य– ]

प्रतीहारी—आर्य ! अहं विजया । किंक्रियताम् ? ।

काञ्चुकीयः—भवति ! निवेद्यतां–निवेद्यतां वत्सराजलाभप्रवृद्धोदयायोदयनाय–'एष खलु महासेनस्य सकाशाद्रैभ्यसगोत्रः काञ्चुकीयः प्राप्तः,–तत्रभवत्या चाऽगारवत्या प्रेषिताऽऽर्या वसुन्धरा नाम वासवदत्ताधात्री च प्रतीहारमुपस्थितौ' इति ।

---

## अथ षष्ठ अङ्क ।

( कञ्चुकी का प्रवेश ) ।

कञ्चुकी—भाई ! यहाँ महल के स्वर्ण द्वार पर कौन पहरेदार है ? ।

( प्रतीहारी[1] का प्रवेश )

प्रतीहारी—आर्य ! मैं विजया ही इस समय स्वर्णद्वार पर पहरे पर हूँ । कहिए क्या आज्ञा है ? ।

कञ्चुकी—वत्सराज्य के पुनर्लाभ से अभ्युदय को प्राप्त और हर्षित महाराज उदयन से कहिए कि 'महासेन के पास से रैभ्य गोत्र कञ्चुकी और महासेन की महारानी अंगारवती की भेजी हुई वसुन्धरा नामक वासवदत्ता की धात्री ( धाय ) आई है । और दोनों ही स्वर्णद्वार पर उपस्थित है ।'

---

१ प्रतीहारी—अन्तःपुर के (जनाना महल के) तथा राजसभा के द्वार-पर पहरा देनेवाली और राजा के पास सन्देश पहुँचाने वाली युवती स्त्री ।

प्रतीहारी—आर्य ! अदेशकालः प्रतीहारस्य ।

काञ्चुकीयः—कथमदेशकालो नाम ? ।

प्रतीहारी—शृणोत्वार्यः । अद्य भर्त्तरि स्वीयमुख्यप्रासादगते[1] नटेन केनापि वीणा वादिता । तां श्रुत्वा भर्त्रा भणितं—'घोषवत्याः शब्द इव श्रूयते—इति ।

काञ्चुकीयः—ततस्ततः ? ।

प्रतीहारी—ततस्तत्र गत्वा पृष्टः—'कुतोऽस्या वीणाया आगमः'?—इति । तेन भणितम्—'अस्माभिर्नर्मदातीरे कूर्चगुल्मलग्ना दृष्टा । यदि प्रयोजनमनया,—उपनीयतां भर्त्रे' इति । तां चोपनीतामङ्के कृत्वा मोहं गतो भर्ता । ततो मोहप्रत्यागतेन बाष्पपर्याकुलेन मुखेन भर्त्रा भणितं—'दृष्टाऽसि घोषवति ! सा खलु न दृश्यते' इति । आर्य ! ईदृशोऽनवसरः, कथं निवेदयामि ? ।

---

प्रतीहारी—आर्य ! इस समय तो निवेदन करने का बिल्कुल मौका ही नहीं है ।

कञ्चुकी—क्यों ? क्या बात है ? मौका क्यों नहीं है ? ।

प्रतीहारी—आर्य ! सुनिए, आज जब महाराज अपने प्रधान महल ( या बुर्ज ) में थे तब किसी परदेशी नट ने वीणा बजाई । उसे सुनकर महाराज ने कहा कि—यह तो वासवदत्ता की वीणा घोषवती का सा शब्द सुनाई दे रहा है । ( या-सूर्यामुखप्रासाद-पद्मावती का महल ) ।

कञ्चुकी—तब आगे क्या हुआ ? ।

प्रतिहारी—तब उस नट से जब वीणा का हाल पूछा गया तो उसने कहा कि—'हम लोगों ने इस वीणा को नर्मदा के तीर पर झाडियों में पड़ी पायी है । यदि महाराज के किसी काम की यह हो तो इसे ले जाकर उनको भेंट कर दीजिए ।' जब वह वीणा महाराज के पास पहुँचाई गई तो उसे गोद में लेकर महाराज मूर्छित हो गए । होश आने पर रोते हुए महाराज ने वीणा से कहा कि—अरी घोषवती ! आज तू अपनी मालकिन

---

१ यहाँ 'सूर्यामुखप्रासाद' ऐसा भी मूल में पाठ है । सूर्यामुखः = धरहरा, ऊँची बुर्ज, जहाँ से दूर-दूर तक का दृश्य दिखलाई पड़े । कोई सज्जन इसका—'नवोढा पद्मावती का महल' यह अर्थ भी करते हैं ।

काञ्चुकीयः—भवति ! निवेद्यताम्, इदमपि तदाश्रयमेव ।

प्रतीहारी—आर्य ! इयं निवेदयामि । एष भर्ता स्वीयमुख्य-( सूर्यमुख ? )-प्रासादादवतरति । तदिहैव निवेदयिष्यामि ।

काञ्चुकीयः—भवति ! तथा । [ उभौ निष्क्रान्तौ ] ।

मिश्रविष्कम्भकः ।

[ ततः प्रविशति राजा, विदूषकश्च ] ।

राजा—श्रुतिसुखनिनदे ! कथं नु देव्याः

स्तनयुगले जघनस्थले च सुप्ता ।
विहगगणरजोविकीर्णदण्डा
प्रतिभयमध्युषितास्यरण्यवासम् ? ॥ १ ॥

---

के बिना ही कैसे दिखाई पड़ रही है ?। तेरी स्वामिनी कहाँ है ?'।

सो आर्य कञ्चुकिन् ! ऐसी महाराज की दशा है, कहिए कैसे उनसे कोई बात निवेदन की जा सकती है ?।

कञ्चुकी—कोई चिन्ता नहीं, हमारी बात भी इसी प्रसंग की है ! महाराज उसे सुनने के लिए अधिक उत्सुक होंगे अतः सूचना दे दो ।

प्रतीहारी—अच्छी बात है आर्य ! मैं तुरन्त निवेदन करती हूँ। देखिए महाराज सूर्यमुख (स्वीय मुख्य) प्रासाद से उतरकर आ रहे हैं। आते ही मैं यही निवेदन करती हूँ ।

कञ्चुकी—तो ठीक है श्रीमतीजी । (कञ्चुकी और प्रतीहारी जाते हैं)।

मिश्रविष्कम्भक[1] ।

[ राजा और विदूषक का प्रवेश ]

राजा—हे कर्णमधुरध्वनिशालिनि वीणे ! तू तो देवी वासवदत्ता के

---

१ अङ्क के आदि में—भावी और भूत बातों को सूचित करने वाला वार्त्तालाप—यदि संस्कृतभाषी मध्यमपात्रोंद्वारा प्रयुक्त हो तो उसे शुद्ध विष्कम्भक कहते हैं। वही वार्त्तालाप यदि प्राकृत और संस्कृत भाषी पात्रों से प्रयुक्त हो तो उसे मिश्रविष्कम्भक कहते हैं।

अपि च; अस्निग्धासि घोषवति ! या तपस्विन्या न स्मरसि—

श्रोणीसमुद्वहनपार्श्वनिपीडितानि
खेदे स्तनान्तरसुखान्युपगूहितानि ।
उद्दिश्य माञ्च विरहे परिदेवितानि
वाद्यान्तरेषु कथितानि च सस्मितानि ॥ २ ॥

विदूषकः—अलम् , मेदानीं भवानतिमात्रं सन्तप्यतु ।

राजा—वयस्य ! मा मैवं,—

चिरप्रसुप्तः कामो मे वीणया प्रतिबोधितः ।
तां तु देवीं न पश्यामि यस्या घोषवती प्रिया ॥ ३ ॥

वसन्तक ! शिल्पिजनसकाशान्नवयोगां घोषवतीं कृत्वा शीघ्रमानय ।

---

स्तन युगल और जघन स्थल ( गोद में या नितम्बभाग ) पर विश्राम किया करती थी । पर आज तो तेरा सब शरीर ( डंडा आदि ) पक्षियों की बीठँ से और धूल से व्याप्त हो रहा है । बता, उस भयानक बीहड़ जंगल में तू कैसी रही ? ।

और भी हे घोषवती ! तू बड़ी निष्ठुर है, जो—

वासवदत्ता का तुझे नितम्ब भागपर उठाना, अपनी बगल में सप्रेम दबाना, बजाते-बजाते थक कर तुझे छाती पर रख कर और आलिङ्गन कर विश्राम करना, तथा वीणा के अन्तरों में मुझे सस्मित उपालम्भ देना, ( या तबला सरंगी आदि बाजों के बजाने 'गत' विशेष से अपने भावों को हँसकर प्रकट करना ) आदि ( उपकार ) भूल गई ! ॥२॥

विदूषक—महाराज ! आप अब ज्यादे दुःख मत करिए । उससे कुछ लाभ नहीं है ।

राजा—मित्र ! ऐसा मत कहो ।

इस वीणा ने मेरे हृदय में बहुत दिनों से छिपे हुए काम को ( विरहाग्नि को ) जगा दिया है । पर इसकी स्वामिनी को जिसके लिए मैं व्याकुल हूँ नहीं देख रहा हूँ ॥ ३ ॥

मित्र वसन्तक ! इस वीणा को कारीगरों से मरम्मत करा पालिस आदि से नई कर मेरे पास जल्दी लाओ ।

विदूषकः—यद्भवानाज्ञापयति। ( वीणां गृहीत्वा निष्क्रान्तः )।

( प्रविश्य– )

प्रतीहारी—जयतु भर्ता। एष खलु महासेनस्य सकाशाद्रैभ्यसगोत्रः काञ्चुकीयो, देव्याऽङ्गारवत्या प्रेषिताऽऽर्या वसुन्धरा नाम वासवदत्ताधात्री च प्रतिहारमुपस्थितौ।

राजा—तेन हि पद्मावती तावदाहूयताम्।

प्रतीहारी—यद्भर्ताऽऽज्ञापयति। ( निष्क्रान्ता )।

राजा—किन्नु खलु शीघ्रमिदानीमयं वृत्तान्तो महासेनस्य विदितः ?।

[ ततः प्रविशति पद्मावती, प्रतीहारी च ]।

प्रतीहारी—एत्वेतु भर्तृदारिका।

पद्मावती—जयत्वार्यपुत्रः।

राजा—पद्मावति ! किं श्रुतम्–"महासेनस्य सकाशाद्रैभ्यसगोत्रः काञ्चुकीयः प्राप्तस्तत्रभवत्या चाङ्गारवत्या प्रेषिता-

---

विदूषक—जो आज्ञा महाराज की। ( वीणा लेकर जाता है )।

[ प्रतीहारी का प्रवेश ]।

प्रतीहारी—महाराज की सदा जय हो। महाराज ! उज्जैन से महासेन का भेजा हुआ रैभ्यकुलोत्पन्न कञ्चुकी और महारानी अंगारवती जी की भेजी हुई वासवदत्ता की वसुन्धरा नामक धात्री ( दूध पिलाने वाली उपमाता ) ये दोनों आये हैं, दरवाजे पर खड़े हैं।

राजा—तो पहिले पद्मावती को बुलाओ।

प्रतीहारी—जो महाराज की आज्ञा ( जाती है )।

राजा—हैं ! महाराज महासेन ने इतनी जल्दी इस वृत्तान्त को ( मेरे विवाह के तथा विजय के वृत्तान्त को ) कैसे जान लिया ?।

[ पद्मावती और प्रतीहारी का प्रवेश ]।

प्रतीहारी—आइए स्वामिनी ! पधारिए।

पद्मावती—महाराज की सदा जय हो।

राजा—पद्मावती ! क्या तुमने सुन लिया है कि उज्जैन से कञ्चुकी

ऽऽर्या वसुन्धरा नाम वासवदत्ताधात्री च प्रतीहारमुपस्थितौ–” इति ? ।

पद्मावती—आर्यपुत्र ! प्रियं मे ज्ञातिकुलस्य कुशलवृत्तान्तं श्रोतुम् ।

राजा—अनुरूपमेतद्भवत्याऽभिहितं—‘वासवदत्तास्वजनो मे स्वजनः’ इति । पद्मावति ! आस्यताम् । किमिदानीं नास्यते ? ।

पद्मावती—आर्यपुत्र ! किं मया सहोपविष्ट एतं जनं प्रेक्षिष्यते ? ।

राजा—कोऽत्र दोषः ? ।

पद्मावती—‘आर्यपुत्रस्याऽपरः परिग्रह’ इति औदासीन्यमिव भवति ।

राजा—‘कलत्रदर्शनार्हं जनं कलत्रदर्शनात् परिहरती’ति बहुदोषमुत्पादयति । तस्मादास्यताम् ।

---

और धाय आए हैं ? ।

पद्मावती—हाँ प्रभो ! मैंने यह सुना है । इससे-मुझे मेरे वासवदत्ता के पिता-माता और भाई-भौजाई-का कुशल वृत्तान्त सुनने को मिलेगा-इसलिए बड़ा आनन्द हो रहा है ।

राजा—वाह ! यह तो तुमने अपने बड़प्पन और कुलीनता के योग्य ही कहा कि–‘वासवदत्ता के पिता-माता-बन्धु, बान्धव मेरे भी बन्धु बान्धव ही हैं’ । पद्मावती ! खड़ी क्यों हो ? बैठो । बैठती क्यों नहीं ? ।

पद्मावती—स्वामी ! क्या आप मुझे साथ बैठा कर इन लोगों से मिलेंगे ? ।

राजा—हाँ, इसमें दोष ही क्या है ? ।

पद्मावती- ‘आपने दूसरा विवाह कर लिया’ यह जान कर इन लोगों का मन कदाचित् उदास-सा होगा ।

राजा – तुम्हारा कहना ठीक है, पर उनके सामने तुम्हारे नहीं आने से ये लोग समझेंगे कि-हम लोगों से भो राजा अपनी रानी का छिपाव करते हैं । और यह निन्दा बहुत बड़ी है । अतः तुम यहीं मेरे पास ही बैठो ।

पद्मावती—यदार्यपुत्र आज्ञापयति । आर्यपुत्र ! तातो वाऽम्बा वा किन्तु खलु भणिष्यती'त्याविग्नेव संवृत्ता ।

राजा—पद्मावति ! एवमेतत्—

'किं वक्ष्यती'ति हृदयं परिशङ्कितं मे
कन्या मयाऽप्यहृता न च रक्षिता सा ।
मान्यैश्चलैर्महदवाप्तगुणोपघातः
पुत्रः पितुर्जनितरोष इवास्मि भीतः ॥ ४ ॥

पद्मावती—नकिं शक्यं रक्षितुं प्राप्तकालम् ।

प्रतीहारी—एष काञ्चुकीयो धात्री च प्रतीहारमुपस्थितौ ।

राजा—शीघ्रं प्रवेश्यताम् ।

प्रतीहारी—यद्भर्ताऽऽज्ञापयति । ( निष्क्रान्ता ) ।

( ततः प्रविशति काञ्चुकीयो, धात्री, प्रतीहारी च ) ।

काञ्चुकीयः—भोः—

---

पद्मावती—जो महाराज की आज्ञा । (बैठकर) आर्यपुत्र ! पिताजी और माताजी ने क्या संदेश कहलाया होगा ? यह जानने को मन घबड़ा रहा है ।

राजा—पद्मावती, तुम ठीक कहती हो, यही बात है ।

'वे क्या कहेंगे ?' इसी बात से मेरा भी मन उद्विग्न है । क्योंकि मैं उनकी पुत्री को तो यहाँ से ले आया पर उसकी यथावत् रक्षा न कर सका । अतः दुर्दैववश किसी बड़े कार्य के हाथ बिगड़ जाने पर जैसे क्रुद्ध पिता से पुत्र डरता है वैसेही मैं भी उनसे भयभीत हो रहा हूँ ॥४॥

पद्मावती–जिसका विनाशकाल आगया उसे कौन बचा सकता है ? वासवदत्ताजी के मरने में आपका क्या दोष है ? । ( नकिं = नहीं )

प्रतीहारी–महाराज की जय हो, ये कञ्चुकी और धात्री द्वार पर खड़े हैं।

राजा—उनको शीघ्रही भीतर लाओ ।

प्रतीहारी—जो महाराज की आज्ञा । ( जाती है ) ।

( कञ्चुकी, धात्री और प्रतीहारी का प्रवेश ) ।

कञ्चुकी—अहो ! यहाँ अपने सम्बन्धी वत्सराज के राज्य में आने पर हर्ष भी हो रहा है और वासवदत्ता के मरण का स्मरण कर शोक भी होता

सम्बन्धिराज्यमिदमेत्य महान् प्रहर्षः,
स्मृत्वा पुनर्नृपसुतानिधनं विषादः।
किं नाम देव ! भवता न कृतं यदि स्या-
द्राज्यं परैरपहृतं, कुशलञ्च देव्याः ! ॥ ५ ॥

प्रतीहारी—एष भर्ता, उपसर्पत्वार्यः।

काञ्चुकीयः—( उपेत्य- ) जयत्वार्यपुत्रः।

धात्री—जयतु भर्ता।

राजा—( सबहुमानम् ) आर्य !

पृथिव्यां राजवंश्यानामुदयाऽस्तमयप्रभुः।
अपि राजा च कुशली मयाऽऽकाङ्क्षितबान्धवः ? ॥ ६ ॥

काञ्चुकीयः—अथ किम्। कुशली महासेनः। इहापि सर्वगतं कुशलं पृच्छति।

राजा—( आसनादुत्थाय- ) किमाज्ञापयति महासेनः ?।

काञ्चुकीयः—सदृशमेतद्वैदेहीपुत्रस्य। नन्वासनस्थेनैव भवता

---

है। यदि इस आनन्दके (राज्य प्राप्तिके) समय में वासवदत्ता भी होतीं तो क्या ही उत्तम बात होती !। दैव ने ही सब आनन्द किरकिरा कर दिया।

प्रतीहारी—ये महाराज बैठे हैं, जाइए।

काञ्चुकीय—( पास जाकर ) महाराज ( आर्यपुत्र ) की जय हो।

धात्री—स्वामी की जय हो !

राजा—(बड़े संमान के साथ-) पृथिवी के सभी राजाओं में श्रेष्ठ उदय अस्त पर्यन्त राज्य के मालिक महाराज महासेन प्रसन्न तो हैं ? जिन्होंने मुझसे अपनी पुत्री का विवाह करने के लिए स्वयं इच्छा प्रकट की थी ॥६॥

काञ्चुकीय—हाँ, महासेन प्रसन्न हैं और आपके यहाँ सभी का कुशल पूछते हैं।

राजा—( आसन से उठकर ) और महाराज ने क्या आज्ञा की है ?।

काञ्चुकीय—बड़े लोगों के प्रति इस तरह संमान प्रदर्शन करना (वैदेही-पुत्र[1] ) आपके लिए योग्य ही है। महाराज महासेन की यही इच्छा है

---

१ उदयन मृगाङ्कवती रानी के पुत्र हैं। ये महारानी मिथिला के महाराज की पुत्री थीं। उस समय मिथिलाके राजकुल विनयके लिये प्रसिद्ध थे।

श्रातव्यो महासेनस्य सन्देशः ।

राजा—यदाज्ञापयति महासेनः । ( उपविशति ) ।

काञ्चुकीयः—दिष्ट्या परैरपहृतं राज्यं पुनः प्रत्यानीत'मिति ।

'कातरा येऽप्यशक्ता वा नोत्साहस्तेषु जायते ।
प्रायेण हि नरेन्द्रश्रीः सोत्साहैरेव भुज्यते' ॥ ७ ॥

राजा—आर्य ! सर्वमेतन्महासेनस्य प्रभावः । कुतः—

अहमवजितः पूर्वं तावत्सुतैः सह लालितो,
दृढमपहृता कन्या भूयो मया न च रक्षिता ।
निधनमपि च श्रुत्वा तस्यास्तथैव मयि स्वता'
ननु यदुचितं वत्सान् प्राप्तुं नृपोऽत्र हि कारणम् ॥९॥

काञ्चुकीयः—एष महासेनस्य सन्देशः । देव्याः सन्देशमिहाऽत्रभवती कथयिष्यति ।

राजा—हा अम्ब ! ।

---

कि–आप सिंहासन पर बैठे रहकर ही उनका सन्देश सुनें ।

राजा—जैसी महाराज महासेन की आज्ञा । ( बैठता है ) ।

काञ्चुकीय—महाराज महासेन ने कहा है कि–शत्रुहृत राज्य को आपने पुनः प्राप्त कर लिया–यह जानकर हम बड़े प्रसन्न हैं । क्योंकि—

जो डरपोंक है या निर्बल है उसको तो विजय के लिए उत्साह ही नहीं होता । और राजलक्ष्मी तो उद्योगी पुरुष को ही प्राप्त होती है । अतः आप बड़े उत्साही हैं यह जानकर हमें बहुत आनन्द है ॥ ७ ॥

राजा—आर्य ! यह सब महासेन का ही प्रभाव है । देखो-उन्होंने विन्ध्य के जंगलों से मुझे पकड़ मँगाकर भी अपने पुत्रों की तरह ही पाला पोसा । पर मैंने उनकी प्रिय कन्या का अपहरण करके भी उसकी ठीक से रक्षा नहीं की । यह सब होने पर भी ( अपनी पुत्री का मृत्यु संवाद जो यह वत्सराज्य वापिस पाया है—उसमें महाराज का प्रभाव ही कारण है । ( 'यदुचितान् वत्सा'निति मुद्रितः पाठः ) ।

कञ्चुकी—यह महासेन का सन्देह है । महारानी का सन्देश मान्या वसुन्धराजी स्वयं कहेंगी ।

राजा—हा ! अम्ब !! हम लोग कैसी विपत्ति में पड़े हैं ।

षोडशान्तःपुरज्येष्ठा पुण्या नगरदेवता ।
मम प्रवासदुःखार्ता माता कुशलिनी ननु ? ॥ ९ ॥

धात्री—अरोगा भट्टिनी भर्तारं सर्वगतं कुशलं पृच्छति ।

राजा—'सर्वगतं कुशल'मिति ! । अम्ब ! ईदृशं कुशलम् ! ।

धात्री—मेदानीं भर्ताऽतिमात्रं संतप्तुम् ।

काञ्चुकीयः—धारयत्वार्यपुत्रः । उपरताऽप्यनुपरता महासेन-पुत्र्येवमनुकम्प्यमानाऽऽर्यपुत्रेण । अथवा—

कः कं शक्तो रक्षितुं मृत्युकाले ।
रज्जुच्छेदे के घटं धारयन्ति ? !
एवं लोकस्तुल्यधर्मा वनानां
काले काले छिद्यते रुह्यते च ॥ १० ॥

राजा—आर्य ! मा मैवम् ,—

महासेनस्य दुहिता शिष्या देवी च मे प्रिया ।
कथं सा न मया शक्या स्मर्तुं देहान्तरेष्वपि ? ॥११॥

---

महासेन की सोलह रानियों में सबसे बड़ी, और पवित्रकीर्त्ति, उज्जैन नगरी में देवताओं की तरह पूजी जानेवाली और जो मेरे उज्जैन से चले आने से बहुत दुःखी है वे महारानी अङ्गारवतीजी सकुशल तो हैं ? ॥९॥

धात्री—हाँ स्वामिनी सकुशल हैं । और आपका सब प्रकार का कुशल पूछती हैं ? ।

राजा—क्या कहा—'सर्व प्रकार का कुशल' ? । हाय माताजी ! यहाँ तो (वासवदत्ता का वृत्तान्त कहकर ) ऐसा कुशल है ? । और राजा शोक करने लगता है ।

धात्री—महाराज ! अधिक शोक मत करिए ।

काञ्चुकीय—महाराज धीरज धरें । और वासवदत्ता तो मरकर भी जी रही है–जिसे आप इस प्रकार स्मरण कर रहे हैं । और भी महाराज—

मृत्यु जब आ जाती है, तब कोई किसी की रक्षा नहीं कर सकता । देखिए ! कुँए से जल निकालते समय जब घड़े की डोरी टूट जाती है तब उसे कुवें में गिरते हुए क्या कोई बचा सकता है ? । यह संसार तो जंगल के वृक्षों की तरह ही है, जो समय-समय पर कटता और बढ़ता रहता है । अतः इस दुःख को आप भुला दीजिए ॥ १० ॥

राजा—आर्य ऐसा न कहें ।

महाराज महासेन की प्रियपुत्री और मेरी प्रिय शिष्या तथा

धात्री—आह भट्टिनी-'उपरता वासवदत्ता। मम वा महासेनस्य वा यादृशौ गोपालक-पालकौ, तादृश एव त्वं प्रथममेवाभिप्रेतो 'जामाते' ति। एतन्निमित्तमुज्जयिनीमानीतः। अनग्निसाक्षिकं वीणाव्यपदेशेन दत्ता। आत्मनश्चपलतयाऽनिवृत्तविवाहमङ्गल एव गतः। अथ च आवाभ्यां तव च वासवदत्तायाश्च प्रतिकृतिं चित्रफलकायामालिख्य विवाहो निर्वृत्तः। एषा चित्रफलका तव सकाशं प्रेषिता। एनां प्रेक्ष्य निर्वृत्तो भव।

राजा—अहो! अतिस्निग्धमनुरूपं चाभिहितं तत्रभवत्या।

वाक्यमेतत्प्रियतरं राज्यलाभशतादपि।
अपराद्धेष्वपि स्नेहो यदस्मासु न विस्मृतः! ॥ १२ ॥

---

राजमहिषी वासवदत्ता को मैं इस शरीर से तो क्या जन्मान्तरों में भी नहीं भूल सकता हूँ! ॥११॥

धात्री—हमारी महारानी ने आप से कहा कि वासवदत्ता तो चल बसी। हमारे तो तुम गोपालक और पालक ( हमारे दोनों पुत्रों ) की तरह ही हो। हमने तो वासवदत्ता के विवाह के लिए तुमको पहिले ही पसन्द कर लिया था। इसीलिए तुमको हमने उज्जैन में बुलवाया था। और वीणा सिखाने के बहाने हमने वासवदत्ता को तुम्हारे हाथ में दे भी दी थी। केवल अग्निसाक्षी ( विवाह की शास्त्रीय विधि ) ही बाकी थी, और विवाह में क्या कसर थी?। पर तुम अपनी स्वाभाविक चपलता के कारण यहाँ से वासवदत्ता को लेकर विवाह हुए बिना ही चले गए। अस्तु! हमने उस समय तुम दोनों की मूर्त्ति चित्रफलक पर बनाकर तुम दोनों का यहाँ विवाह संस्कार किया था। उन दोनों चित्रों को तुम्हारे पास भेज रहे हैं। इनको देखकर तुम्हें जरूर कुछ धैर्य मिलेगा।

राजा—वाह! महारानी ने क्या ही उत्तम वात्सल्यपूर्ण गुरुजनोचित सन्देश दिया है। महारानी के इन स्नेह पूर्ण वाक्यों को मैं सैकड़ों राज्यों के मिलने से भी अधिक महत्त्व का समझता हूँ। क्योंकि मेरे ऐसे अपराधी पर भी उन्होंने क्या ही उत्तम स्नेह दर्शाया है ॥१२॥

पद्मावती-आर्यपुत्र ! चित्रगतं गुरुजनं प्रेक्ष्याऽभिवादयितुमिच्छामि ।

धात्री—प्रेक्षतां भर्तृदारिका । (-चित्रफलकां दर्शयति) ।

पद्मावती—(दृष्ट्वाऽऽत्मगतम्–) हम् ! अतिसदृशी खल्वियमार्याया आवन्तिकायाः ! । (प्रकाशम्– ) आर्य्यपुत्र ! सदृशो खल्वियमार्यायाः ? ।

राजा-न सदृशी, सैवेति मन्ये । भोः कष्टम्—

अस्यस्निग्धस्य वर्णस्य विपत्तिर्दारुणा कथम् ? ।
इदञ्च मुखमाधुर्य्यं कथं दूषितमग्निना ? ॥१३॥

पद्मावती-आर्यपुत्रस्य प्रतिकृतिं प्रेक्ष्य जनामि—'इयमार्यायाः सदृशी न वे'ति ।

---

पद्मावती—आर्यपुत्र ! मैं भी ( मेरी बड़ी बहन ) वासवदत्ताजी की मूर्त्ति का दर्शन कर उन्हें प्रणाम करना चाहती हूँ ।

धात्री—राजकुमारी जी ! अवश्य देखिए, अवश्य देखिए ।

( चित्र को दिखलाती है ) ।

पद्मावती—( देखकर मन में ) हैं ? यह तो आर्या आवन्तिका जी की तरह मालूम होती है ।

(प्रकट में) आर्यपुत्र ! क्या यह चित्र वासवदत्ताजी से मिलता है ? ।

राजा—केवल मिलता ही नहीं है, किन्तु ठीक वैसा ही है । मालूम होता है मानो स्वयं वासवदत्ता ही सामने खड़ी है । अर्थात् यह चित्र वासवदत्ता से पूरा मिलता है । हाय ! बड़े दुःख की बात है-इस सुन्दर और सलोने रूपकी यह दारुण दशा कैसे हुई ? । यह भोला मुख अग्नि से कैसे जल गया ? । अर्थात्-ऐसे सामुद्रिकशास्त्रोक्त शुभ लक्षण और रूप सौन्दर्य वाली स्त्री को तो चिरजीविनी होना चाहिए, इसकी मृत्यु कैसे होगई ॥ १३ ॥

पद्मावती—अच्छा, आर्यपुत्रकी तस्वीर देखकर निश्चय करूँ कि यह तस्वीर वासवदत्ताजी से कितनी मिलती है । ( अर्थात् यदि आपका चित्र आप से पूरा-पूरा मिलता होगा तो वासवदत्ता जी का चित्र भी उनसे पूरा मिलता होगा ) ।

धात्री—प्रेक्षतां-प्रेक्षतां भर्तृदारिका ।

पद्मावती—( दृष्ट्वा ) आर्य्यपुत्रस्य प्रतिकृत्याः सदृशतया जानामि-'इयमार्यायाः सदृशी एवे'ति ।

राजा—देवि ! चित्रदर्शनात्प्रभृति प्रहृष्टोद्विग्नामिव त्वां पश्यामि किमिदम् ? ।

पद्मावती—आर्य्यपुत्र ! अस्याः प्रतिकृत्याः सदृशी इहैव प्रतिवसति ।

राजा—किं वासवदत्तायाः ? ।

पद्मावती—आम् ! ।

राजा—तेन हि शीघ्रमानीयताम् ।

पद्मावती-आर्यपुत्र ! मम कन्याभावे केनापि ब्राह्मणेन 'मम भगिनिके'ति न्यासो निक्षिप्तः । प्रोषितभर्तृका [सा] परपुरुषदर्शनं परिहरति । तदार्या पश्यतु-सदृशी न वेति ।

---

धात्री—राजकुमारी जी देखिए देखिए ।

पद्मावती—( उदयन की तस्वीर देखकर ) आर्यपुत्र की तस्वीर तो आर्यपुत्र से पूरी पूरी मिलती है अतः यह निश्चय हो गया कि-यह तस्वीर भी वासवदत्ताजी की ही है ।

राजा—महारानी ! वासवदत्ता की तस्वीर देख कर तुम्हारे मुखपर हर्ष और घबड़ाहट दोनों के चिह्न एक साथ ही क्यों दिखलाई पड़ रहे हैं? ।

पद्मावती—आर्यपुत्र ! इस तस्वीर से मिलती जुलती स्त्री तो एक यहीं मेरे पास ही रहती है ।

राजा—क्या वासवदत्ता की तसवीर से मिलती हुई आकृतिवाली कोई स्त्री तुम्हारे पास ही रहती है ? ।

पद्मावती—हाँ महाराज ।

राजा—तो उसे शीघ्र यहाँ लावो ।

पद्मावती—महाराज ! जब मैं कन्या थी ( मेरा आपसे विवाह नहीं हुआ था ) तभी एक ब्राह्मण अपनी बहन को मेरे पास धरोहर की तरह रख गया था । उस महिला का पति कहीं परदेश गया हुआ है । अतः

राजा—

यदि विप्रस्य भगिनी, व्यक्तमन्या भविष्यति ।
परस्परगता लोके दृश्यते रूपतुल्यता ॥ १४ ॥

प्रतीहारी—जयतु भर्ता । एष उज्जयिनीयो ब्राह्मणो:—भट्टिन्या हस्ते 'मम भगिनिके'ति न्यासो निक्षिप्तः,–तं प्रतिग्रहीतुं प्रतीहार-मुपस्थितः ।

राजा–पद्मावति ! किन्नु स ब्राह्मणः ? ।

पद्मावती–भवितव्यम् ।

राजा–शीघ्रं प्रवेश्यतामभ्यन्तरसमुदाचारेण स ब्राह्मणः ।

प्रतीहारी–यद्भर्ताऽऽज्ञापयति । ( निष्क्रान्ता ) ।

राजा–पद्मावति ! त्वमपि तामानय

---

प्रोषितपतिका के नियमों के अनुसार वह किसी पर पुरुष के सामने नहीं आती है । इससे यहाँ लाना तो ठीक नहीं है । हाँ आर्या ( वासवदत्ता धात्री ) वसुन्धराजी उसे देखले कि वह वासवदत्ता जी से मिलती है, या नहीं ? ।

राजा—( मन ही मन ) यदि वह उस ब्राह्मण की बहन है तो फिर कोई और ही होगी । कभी कभी दो भिन्न व्यक्तियों में भी रूपतुल्यता देखी जाती है । ( प्रतीहारी का प्रवेश )

प्रतीहारी—महाराज की जय हो ! प्रभो ! यह उज्जैननिवासी एक ब्राह्मण बाहर दरवाजे पर खड़ा है । इसने स्वामिनी पद्मावती के पास अपनी बहन को धरोहर की तरह छोड़ी थी । सो अब उसे लेने को आया है ।

राजा—पद्मावती ! क्या यही वह ब्राह्मण है ? ।

पद्मावती—महाराज ! कदाचित् वही हो सकता है ।

राजा—(प्रतीहारी से) यथोचित सत्कारपूर्वक उसे भीतर ले जाओ ।

प्रतीहारी—जो महाराज की आज्ञा । ( जाती है ) ।

राजा—पद्मावती ! तू भी उसकी बहिन को ला । (क्योंकि अब तो उसे उसके भाई को देना ही है, अब तो उसे आने में कोई आपत्ति न होगी) ।

पद्मावती—यदार्यपुत्र आज्ञापयति । (–निष्क्रान्ता) ।

[ततः प्रविशति परिव्राजकब्राह्मणवेषो यौगन्धरायणः, प्रतीहारी च]

यौगन्धरायणः–( आत्मगतं ) भोः !

प्रच्छाद्य राजमहिषीं नृपतेर्हितार्थं
कामं मया कृतमिदं 'हित'मित्यवेद्य ।
सिद्धेऽपि नाम मम कर्मणि पार्थिवोऽसौ
'किं वद्यती'ति हृदयं परिशङ्कितं मे ! ॥१५॥

प्रतीहारी—एष भर्ता । उपसर्पत्वार्यः ।

यौगन्धरायणः–(उपसृत्य—) जयतु भवाञ्जयतु ।

राजा—(स्वगतं–) श्रुतपूर्व इव स्वरः । (प्रकाश–) भो ब्राह्मण ! किं भवतःस्वसा पद्मावत्या हस्ते 'न्यास' इति निक्षिप्ता ? ।

यौगन्धरायणः—अथ किम् ! ।

---

पद्मावती—जो आज्ञा महाराज की । ( जाती है ) ।

[ यौगन्धरायण और प्रतीहारी का प्रवेश ] ।

यौगन्धरा०—( स्वगत ) अहो ! महाराज की ही हितसिद्धि के लिए मैंने महारानी को छिपाकर पद्मावती का विवाह कराया है । और उसके हो जाने से दर्शक की सहायता से महाराज का खोया हुआ राज्य भी प्राप्त हुआ, और महाराज की सभी प्रकार की उन्नति हो रही है । पर इसी प्रकार कार्य के ठीक २ हो जाने पर भी महाराज मुझे क्या कहेंगे ? इस शंका से मन व्याकुल हो रहा है ॥१५॥

प्रतीहारी—( दिखाकर ) यह महाराज हैं, जाइए ।

यौगन्धरा०—( पास में जाकर ) महाराज की जय हो ।

राजा—( मन में ) यह शब्द तो सुना हुआ-सा मालूम होता है । ( प्रकट में ) कहिए ब्राह्मण देवता जी ! क्या आप की ही बहिन पद्मावती के पास धरोहर के रूप में है ? ।

यौगन्धरायण—हाँ ।

राजा—तेन हि त्वर्यतामस्य भगिनिका।

प्रतीहारी—यद्भर्ताऽऽज्ञापयति। (निष्क्रान्ता-)।

[ ततः प्रविशति पद्मावती, आवन्तिका, प्रतीहारी च ]।

पद्मावती—एत्वेत्वार्या। प्रियं ते निवेदयामि।

आवन्तिका—किं किम्?।

पद्मावती—भ्राता ते आगतः।

आवन्तिका—दिष्ट्येदानीमपि स्मरति!।

पद्मावती—(उपसृत्य-) जयत्वार्यपुत्रः। एष न्यासः।

राजा—निर्यातय पद्मावती। साक्षिमान् न्यासो निर्यातयितव्यः। इहाऽत्रभवान् रैभ्यः, अत्रभवती चाऽधिकरणं भविष्यतः।

पद्मावती—आर्य! नीयतामिदानीमार्या।

धात्री-(आवन्तिकांनिर्वर्ण्य) अम्मो! भर्तृदारिका वासवदत्ता!।

---

राजा—(प्रतीहारी से) तो शीघ्र ही इनकी बहन इनके हवाले करो।

प्रतीहारी—जो आज्ञा ( लाने जाती है )।

[ पद्मावती आवन्तिका और प्रतिहारी का प्रवेश ]।

पद्मावती—( आवन्तिका से ) आर्ये! आवो मेरे साथ चली आवो, तुम्हें मैं खुशखबर सुनाती हूँ।

आवन्तिका—वह क्या?।

पद्मावती—आपका भाई आया है।

आवन्तिका—अहो भाग्य! अब भी मेरा स्मरण तो उन्हें हुआ।

पद्मावती—( राजा के पास पहुँचकर ) महाराज की जय हो, यही इस ब्राह्मण की धरोहर हैं।

राजा—तो पद्मावती! इस ब्राह्मण को इसे लौटा दो। पर सुनो धरोहर दो आदमी के ( गवाहों ) के सामने दी जानी चाहिए, सो इसमें ये कञ्चुकी और धात्री दोनों साक्षी ( पंच ) होंगे।

पद्मावती—आर्य! अब आप अपनी बहिन को ले जाइए।

धात्री—( आवन्तिका को देखकर- ) हैं यह तो वासवदत्ता है!।

राजा—कथं महासेनपुत्री ?। देवि ! प्रविश त्वमभ्यन्तरं पद्मावत्या सह ।

यौगन्धरायणः—न खलु न खलु प्रवेष्टव्यम् । मम भगिनी खल्वेषा ।

राजा—किं भवानाह, महासेनपुत्री खल्वेषा ।

यौगन्धरायणः—भो राजन् !

भारतानां कुले जातो विनीतो ज्ञानवाञ्छुचिः ।
तन्नार्हसि बलाद्धर्तुं राजधर्मस्य देशिकः ॥ १६ ॥

राजा—भवतु पश्यामस्तावद्रूपसादृश्यम् । सङ्क्षिप्यतां यवनिका ।

[ प्रतीहारी–यद्भर्ता ऽऽज्ञापयति । ( यवनिकामपसारयति ) ] ।

यौगन्धरायणः—जयतु स्वामी ।

वासवदत्ता—जयत्वार्यपुत्रः ।

---

राजा—हैं, क्या यह महासेनपुत्री वासवदत्ता है ! । (वासवदत्ता से) देवि ! तुम पद्मावती के साथ भीतर चली आओ ।

यौगन्धरायण—नहीं, नहीं, अन्दर कैसे जाएगी । अन्दर मत ले जाइए । यह तो मेरी बहन है ।

राजा—( क्रोध से ) तुम क्या कह रहे हो, यह तो महासेन की पुत्री वासवदत्ता है ।

यौगन्धरायण—महाराज ! आप पाण्डवों के वंश में उत्पन्न हो, विद्या और विनय से भी युक्त हो, ज्ञानी हो । अतः आपका यह–जबर्दस्ती प्रजा की कन्याओं का हरण करना–उचित नहीं है । क्योंकि आप ही तो राजधर्म के प्रतिपालक हो ॥ १६ ॥

राजा—अच्छा । पर्दा ( कनात ) हटवाइए, मुँह देखकर निश्चय कर लिया जाए ।

यौगन्धरायण—(अपने को प्रकट हुआ जानकर) महाराज की जय हो ।

वासवदत्ता—( पर्दा हटाने पर ) महाराज की जय हो ।

राजा—अये ! असौ यौगन्धरायणः ! इयं महासेनपुत्री !।

किन्तु सत्यमिदं स्वप्नः सा भूयो दृश्यते मया !।
अनयाऽप्येवमेवाहं दृष्टया वञ्चितस्तदा ! ॥ १७ ॥

यौगन्धरायणः–स्वामिन् ! देव्यपनयेन कृताऽपराधः खल्वहम्। तत्क्षन्तुमर्हति स्वामी। ( –पादयोः पतति )।

राजा—( उत्थाप्य– ) यौगन्धरायण ! ब्राह्मणो भवान्। ननु-

मिथ्योन्मादैश्च युद्धैश्च शास्त्रदृष्टैश्च मन्त्रितैः।
भवद्यत्नैःखलु वयं मज्जमानाःसमुद्धृताः ॥ १० ॥

यौगन्धरायणः—स्वामिभाग्यानामनुगन्तारो वयम्।

पद्मावती—अहो ! आर्या खल्वियम्। आर्ये ! सखीजनसमुदाचारेणाऽजानत्या ऽतिक्रान्तः समुदाचारः, तच्छीर्षेण प्रसादयामि। [ –इति पादयोः पतति ]।

---

राजा—हैं ! यह तो यौगन्धरायण है। और यह तो महासेनपुत्री वासवदत्ता है !।

हैं ! क्या यह सत्य घटना है ? या स्वप्न है ?। यह वासवदत्ता को मैं फिर अपने सामने देख रहा हूँ ?। ओह इसीने समुद्रगृह में मुझे धोखा दिया था। वह यही थी ॥ १७ ॥

यौगन्धरायण—प्रभो ! इसमें देवी का कोई अपराध नहीं है, मैंने ही उसे इन्हें छिपाया था, अतः इसका अपराधी तो मैं हूँ। सो मुझे क्षमा करें। ( पैरों में पड़ता है )।

राजा—( उठाकर ) हैं ! हैं ! क्या करते हैं यौगन्धरायण। आप ब्राह्मण हैं ! ऐसा मत करिए। और भी—

कूट-कपट घटना से, युद्ध से, शास्त्रोक्त राजनीति से-नाना प्रयत्नों से आपने डूबते हुए हमलोगों को उबारा है। अतः आप अपराधी कैसे हैं। आप तो हमारे उपकारी हैं ॥ १० ॥

यौगन्धरायण— हम सब तो आपके ही भाग्य के अनुयायी हैं। यह सब आपके ही पुण्य का फल है।

पद्मावती—हैं ! ये तो आर्या वासवदत्ता जी हैं। आर्ये ! मैंने आपको सखी समझकर ही आपका यथोचित सत्कार नहीं किया,

वासवदत्ता—( पद्मावतीमुत्थाप्य- ) उत्तिष्ठोत्तिष्ठ ! अर्थिस्वं नाम शरीरमपराध्यति ।

पद्मावती—अनुगृहीताऽस्मि ।

राजा—वयस्य यौगन्धरायण ! देव्यपनये किङ्कृता ते बुद्धिः ?।

यौगन्धरायणः—'कौशाम्बीमात्रं परिपालयामी'ति ।

राजा—अथ पद्मावत्या हस्ते किं न्यासकारणम् ? ।

यौगन्धरायणः—'पुष्पकभद्रादिभिरादेशिकैरादिष्टा स्वामिनो देवी भविष्यती'ति ।

राजा—इदमपि रुमण्वता ज्ञातम् ? ।

यौगन्धरायणः—स्वामिन् ! सर्वैरेव ज्ञातम् ।

राजा—अहो शठः खलु रुमण्वान् ।

यौगन्धरायणः—स्वामिन् ! देव्याः कुशलनिवेदनार्थमद्यैव प्रतिनिवर्ततामत्रभवान् रैभ्योऽत्रभवती च ।

---

अतः मैं पाँव में पड़कर माफी मँगती हूँ । ( पैरों में पड़ती है ) ।

वासवदत्ता—( पद्मावती को उठाकर ) उठो उठो सौभाग्यवती पद्मावती उठो । इसमें तुम्हारा अपराध नहीं है, किन्तु अज्ञातवास तथा ब्राह्मण को बहिन कहकर धरोहर रखना ही ( यथावत् परिचय का अभाव ही ) इसमें कारण है ।

पद्मावती—मैं आपकी बड़ी अनुगृहीत हूँ ।

राजा-मित्र यौगन्धरायण ! तुमने वासवदत्ता को क्यों छिपाया था ? ।

यौगन्धरायण – कौशाम्बी राज्य को पुनः प्राप्त करने के लिए ।

राजा—तो पद्मावती के पास फिर उसे क्यों रक्खा ? ।

यौगन्धरायण—पुष्पकभद्र प्रभृति सिद्ध ज्योतिषियों ने कहा था कि—'पद्मावती महाराज उदयन की धर्मपत्नी होगी' ।

राजा—क्या ये सब बातें रुमण्वान् को मालूम थीं ।

यौगन्धरायण–महाराज ! यह बात तो सभी मन्त्रियों को मालूम थी।

राजा—( हँसकर ) अहो ! रुमण्वान् बड़ा ही शठ (कपटी) है ।

यौगन्धरायण—महाराज ! वासवदत्ता जी का कुशल वृत्तान्त कहने को काञ्चुकी, और धात्री वसुन्धराजी को अभी उज्जैन भेजना चाहिए ।

राजा—न न सर्वे वयं यास्यामो देव्या पद्मावत्या सह।

यौगन्धरायणः—यदाज्ञापयति स्वामी।

( भरतवाक्यम् )

इमां सागरपर्यन्तां हिमवद्विन्ध्यकुण्डलाम्।
महीमेकातपत्राङ्कां राजसिंहः प्रशास्तु नः॥ १९॥

[ निष्क्रान्ताः सर्वे ]

—:o:—

❀ इति षष्ठोऽङ्कः ❀

—:❀:—

समाप्तमिदं स्वप्नवासवदत्तं नाटकम्।

---

राजा—नहीं, नहीं, पद्मावती जी को साथ लेकर हम सभी चलेंगे।

यौगन्धरायण—जो महाराज की आज्ञा।

( नाटक की समाप्ति पर नटों का आशीर्वाद )

हमारे राजसिंह—राजाओं में सिंह के समान पराक्रमी-महाराज उदयन समुद्रान्त पृथ्वी का ( जिसके हिमालज और विन्ध्याचल कुण्डल के समान हैं) सदा पालन करे।

( सबका प्रस्थान )।

छठा अङ्क समाप्त।

इत्याचार्यश्रीसीतारामशास्त्रिविरचितया कलभाषिण्या भाषाटीकयोपेतं स्वप्नवासवदत्तं नाटकम्।